मधु के साथ उपयोग में लाने से यह श्लेष्मा निस्सारक प्रभाव करता है। एक भाग अगस्तिये की जड़ तथा इतनी ही धतूरे की जड़, इन दोनों से तय्यार की हुई लुगदी का येपना युक्त शोथ में पतते हैं। इसके पत्ते को मृदु भेदक पतलाते हैं। विशाडमोंक।

चेचक की प्रथमावस्था तथा अन्य स्फोट कीय ज्वरों में इसकी त्वचाको शीत के कषाय का लाभदायक उपयोग होता है। टी० एन० मुकर्जी०।

डाक्टर बानेविया ( Dr Bonavia ) के कथनानुसार इसकी छाल अत्यन्त सङ्कोचक है। और वे इसको धमकारक रूपसे उपयोग में लाने की सिफारिश करते हैं।

डाक्टर रम्फियस ( Romphius ) के कथनानुसार इसके पत्ते की पुलटिस चोट लगने अथवा कुचल जाने के लिये एक प्रसिद्ध औषधि है।

सहज कास अथवा बच्चों की सर्दी में दो बूंद अगस्त के पत्ते के रस को ८ या १० बूंद शहद में मिलाकर इसे अंगुली के सिरे पर लगा शिशु के मसूड़ेपर दाई लोग चतुरता -पूर्वक लगाती हैं। ( ई० मे० मे० )

इसके पुष्प को निचोड़ कर निकाले हुये रस को चक्षुओं में डालने से दृष्टि मांद्य अथवा धुंध को लाभ होता है। ( डा० मुरे )।

अगस्त की ताजी छाल को कूटकर इसका रस निचोड़ कपड़े की बर्तिका इसमें तर कर योनि में रखने से श्वेत प्रदर तथा योनि कण्डु नाश होता है। ( लेखक )

अगस्त्यः [Agastyah ] सं० पु० } अगस्तिया
अगस्त्याजय [ Agastya jaya] } हिं० ।

Sesbania grandiflora Pers (मिकाo।

अगस्त्यतामरय [Agastya tamaraya] ता० जलकुम्भी हिं० । Pistia Stratiotes, Linn

अगस्त्यमोदकः—हड़ ३ पल, त्रिकुटा ३ पल, तेजपत्र आधा पल, गुड़ आधा पल ले मोदक प्रस्तुत करें। इसे सेवन करने से शोथ, अर्श, प्लीहाशोथ, उदावर्त तथा कास का नाश होता है। वंग० स० अर्श० यो० श्लो० ४५

अगस्त्यरसः -पुं । पारा, गंधक जयपाल बीज, लोह, शिलाजतु, ताम्रभस्म, हल्दी समभाग लेकर त्रिकुटा, भांगरा, अदरख, नीम की छाल, सम्भालु, स्वत बल्ली के एकत्र क्वाथ में एकबार मर्दन कर रक्खें। मात्रा १ रत्ती प्रमाण गुड़, हरड़ कसीला के साथ देने से उदररोग का नाश होता है।

र० सा० सं०

अगस्त्य सूतराज रसः—पारा, गंधक सिंगरफ, प्रत्येक १–१ तो० धतूर का बीज २ तो० अफीम ४ तो०, इनका चूर्णकर भांगरे के रस की भावना देवें। अनुपान—सोंठ, मिर्च, पीपर और शहद के साथ देने से वमन, शूल, कफ, वातविकार, मन्दाग्नि, तथा घोर निद्रा को दूर करे, घृत और मिश्र के चूर्ण के साथ प्रवाहिका तथा छः प्रकार केअतिसार में और और जायफल इसके चूर्ण के साथ देवे।

अगस्त्यहरीतकी } दशमूल, कौंच, शंखपुष्प
अगस्त्यावलेह } कचूर, खीरबला, गज-पीपल, पीपला
मूल, चित्रक, भारंगी, ५ ... मास

२ तोले ले और जय २२६ तो०, हर्र १००, इन्हें १२०० तो० जलमें पकाये जब सीज जावे तो उस पदार्थ को यत्न से छान के सौ १०० हर्रों में ४०० तो० गुड़ और १६ तो० गो घृत मिलाय पकावे, और तैल, पीपल का चूर्ण भी १६-१६ तोला मिलावे, जब सिद्ध होके शीतल होजावे तो इसमें १६ ता० शहद मिलाकर यत्न से रक्खे। दो दो हर रसायन विधि से खाने से बली व पलित पांचों खांसी, क्षय, श्वास, हिचकी विषमज्वर, अर्श, संग्रहणी, हृद्रोग, अरुचि, पीनस को नाश करता है। यह अगस्त्यमुनि का रचा रसायन है। वंग सं०, च० द० सं० कास० अ० या० र०, या० सं० चि० अ० ३।

बड़ो हर्र १००, अजवाइन १ आढ़क, दश मूल २० पल, चित्रक, पीपलामूल, चिरचिरा, कचूर, कपोंच, शंखपुष्पी, भारंगी, गजपीपर, बरियारा, पुष्करमूल, प्रत्येक २-२ पल ५ आढ़क जल में पकाय छानले तिनमें १०० हर्र, तैल, घृत ८ पल, गुड़ १ तुला देकर पकावें जब ठंडा होजाय तो इनमें शहद, पीपल का चूर्ण १-१ कुडव डालें, इस तरह इस सिद्ध अवलेह के संग दो हर्र नित्य खावे तो, क्षय, कास, श्वास, ज्वर, हिचकी, अर्श, पीनस, अरुचि, और संग्रहणी का नाश हो, यह अगस्त्यमुनि की कही हरीतकी प्रत्येक रोगों का नाश करती है। शा० सं० म० ख० अ० ८

दशमूल, गजपीपल, चौंचके बीज, भारंगी, कचूर पुष्करमूल, कौंछ, पाढ़, मिलाय पीपला मूल, शंखपुष्पी, रास्ना, अग्नि, चित्रक, अपा मार्ग, पथा, जवासा, ये प्रत्येक २-२ पल लेवे, तथा यव (जौ) १ आढ़क लेवे, बड़ा हर्र १०० लो लेवें, प्रथम १ द्रोण १६ सेर अथवा एक आढ़क (४ सेर) जल लेके उसमें हर्रो को औटावे जब चौथा हिस्सा जल शेष रह जावे तो उतारे फिर एक तुला (५ सेर) गुड़ लेकर उसमें औटाकर, तैल, शहद, घृत, ४-४ पल डाले और पीपर का चूर्ण ४ पल डाले, फिर पूर्वोक्त हर्र डाले इस प्रकार पाक कर शीतल कर उसमें ४ पल शहद और डालें तो सुन्दर हरीतकी पाक तैयार होता है। यह रसायन है नित्य दो हर्रो को चर्व युक्त खावें तो राजयक्ष्मा, संग्रहणी, सूजन, मंदाग्नि, स्वरभेद, पांडु, श्वास, शिरोरोग, हृद्रोग, हिचकी और विषमज्वर को नष्ट करता है, और बुद्धि, बल, तथा उत्साहशक्ति को बढ़ाती है यह हरीतकी पाक सब में श्रेष्ठ है। यो० चि०, छ० सं० उ० तं० श्लो० ४५।

**अगारधूमाद्यतैलम्** घरका का धुयासा (घरका १ भा० हल्दी २ भा० सुराकिन ३ भा० इन्हें डालकर तैल पाक करें, यह खुजली शोथको दूर करे, तथा उपदंश के व्रण को शोधन व रोपण कर उसे नष्ट करे। भै० र० चमा० द० भा० प्र०।

**आगस्थिओ** [ agasthio ] म०, अगस्तियाः अगस्त हिं०।

Sesbania Grandiflora, Pers फा० इं० १ भा०

**अगादा** [ agada ] हिं०, अपामार्ग Achyranthes aspera, Linn.

**अगात्ति** ( agatti ) ता०, अगस्तिया, अगस्त हिं०।

अगा ( गे ) रिकसचिरर्जिअन [Agarious chirurgeon ]
लै० । गारीकून जर्राही । फा० ६० ३ भा० ।

अगा(गे)रिकस पामेलस [Agarious pal malus] लै० । पातालस्थे मह०, भा० । agaric of the oak, Touchwood Oyster mush Room ई० मे० मे० ।

अगारी [ Aghari ] } Rough Achyranthes ई० हि० भा०
अगारा [ Aghra ]

अगारीकून [ Agarikon ] } गारीकून अ० खुम्बी, सांप की छत्री, कुकुरमुत्ता, हि० । Agarious
अगारीकून [ Agariqun ]
Albus लै० । Purging Agaric, Large agaric, Boleti ई० ।
नोट—पोलीपर्स् अङ्क के रूख्य एक वस्तु है जो किसी २ वृक्ष की जड़ों के भीतर से निकलती है, पर वास्तव में एक प्रकार की खुम्बी होती है ।

अगा ( गे ) रीसीन [ Agaroin ] ई० यह गारीकून [Agarious ] का एक रसायनात्मक सत्व है । यह शक्तिमान स्वेदघ्न औषध है जो यक्ष्मा रोगी के रात्रिस्वेद स्राव को रोकता है मात्रा-$\frac{१}{५}$ ग्रेन । इसके मृदुरेचनीय प्रभाव को रोकने के लिये इसे "डोवर्स पाउडर" के साथ मिलाकर उपयोग में लाते हैं । ई० मे० मे० ।

अगारूस अमरसी-(Agarose amarase ) मु०, आल विलायती, आलयागी ब० । आल, आच्छी-हिं० । Morinda citrifolia Linn

अगालूजी ( Agaloge )-मु०, अगर हि० । a r wood

अगास्त ( Agasta )-मह०, अगस्त, अगस्तिया हि० । Sesbania grandiflora pers. । फा० १० १ भा० ।

अगि ( agi )-लै०, लालमिर्च से बनी हुई चटनी । फा० ६० २ भा० ।

अगिकेसु, सी ( Agikesu, si )-पर, बड़ी अरण्डी का तेल Oleum ricini obtained from the seeds of large seeded castor oil plant )-लै० स० फा० ई० ।

अगिन, ना ( agin-na )-हि०, एक छोटी पक्षी है । a bird, a sort of lark

अगिन घास ( Agin ghas )-अगिया घास, रोहिष, Andropogon Schoeranthes.

अगिन बाव ( Agin bav ) हि०, पु० अग्य वात विशेष । मनुष्य में फोड़ा फुन्सी निकलने की बीमारी ।

अगिन बूटी ( Agin buti )-द०, बम्ब०, दादमारी जंगली मेंहदी-हि० । Ammonia Baccifera, ई० मे० मे० ।

अगिना लीगडी ( agina ligadi ) बम्ब०, फकाणिनी, हरिणपदी-हि० । Manisuris granularis ई० मे० मे० ।

अगिया ( agiya ) हि०, ( १ ) रोहिष ( andropogon Schoeranthes ) पक्षी विशेष a bird ( alanda aggiya ) ( ३ ) अग्निमिया, ( ४ ) धान एवं ज्वार-प्रभृति खेतों में होने वाला घास विशेष । देखो अगया ।

अगिरः ( Agirah ) सं० म० चित्रक वृक्ष, ( Plumbago Laylanica ) मरा

अगिरेटम् अक्वेटिकम् ( Ageratum aquaticum, Roxb )-लें०, बड़ी किस्सी। ई० हि० मा०।

अगिरेटम कॉनिजांइडीज ( Ageratum conyzoides, Linn )

अगिरेटम कार्डिफोलिअम ( Ageratum cardifolium, Roxb )-लें०, सहदेवी हि०। फा० ई० २ मा०।

अगीकर ( Agikar )-लें०, घार करेला-हिं०। किपर पं०। Momordica Dioica

अगीरस ( Aghiras )-यु० एकवृक्ष है जिसका गोंद कहरवा के नाम से प्रसिद्ध है। Succinum ( Tree of—)-लें०।

अगीरातून ( aghiratun ) यु०, परेरा ( एक प्रकार की बूटी है जो जल में लगती है और जिससे चारियां प्रभृति बुने जाते हैं।।

अगीरिया ( aghiriya ) यु०, पृथ्वी, जमीन। The earth

अगुरु ( aguru )-सं० पुं० अगर। aloe wood गुग्गुल वृक्ष ( amyris agattocha )

अगुरु ( aguru )-सं० पु० अगुरु वृक्ष, अगर हिं०। ( aloe wood ) यथा—"अगुरुः श्री वासकं कुंकुमम्।" या० सू० १५ अ० पलाणि म०। कपिलपर्ण शीसम, सीसम-हिं०। कपिल शिंशिपा-सं०। Dalbergia latifolia मा० पू० १ म० वटादि-व०। सीसम, सीसो शिंशिपा वृक्ष हि०। शिंशपाक्ष-पं०। Dalbergia sisu। मे रत्रिक। इसका, भारी मही, लघु। लाइट Light ई०।

अगुरु गन्धम ( aguru gandham )-सं०, क्री०, हिंगु, 'हींग', हि। हिङ्-पं०। assafoetida.

अगुरुसार ( aguru sarah )-सं०, पु०, कृष्णागुरु वृक्ष, काली अगर हिं०। काल अगरु-पं०। aloe wood ( the black variety ) ( २ ) लौह ( Iron ) रत्ना०, पदार्थ

अगुरु सारा—( aguru sara )-सं०, स्त्री०, शिंशपा वृक्ष। सीसो, सीसम-हिं०। Dalbergia Sisu। मा०।

अगुरु शिंशपा ( aguru shinshapa ) सं०, 'शीशम' (व) सीसा-हिं०। Dalbergia sisu। अ० टी० स्वामी।

अगुड़ः -[ Agudhah ] सं०, पुं०, [ सफेद ] एरण्ड या अरण्ड हिं०। श्वेत भेरेन्दा पं०। The castor-oil plant [ Ricinus communis ] पं० निघ०

अगुड़—गन्धम् [ Agudh Gandham ] सं० क्री०, हींग, हिंगु, हिं। [ Ferola assa foetida ] रा० नि० व० ६।। [ १ ] पलाण्डु [ २ ] सुगन्धि [ ३ ] लशुन, लहसुन

अगृद्धिः ( Agridhih ) सं०, स्त्री०, अभिलाष इच्छा। ( wish, Desire ) चा० चि० ७ अ०।

अगेथ [ Ageth
अगेथुथू [ Agethuthoo } हिं०, अरनी अग्नि मन्थ। Premna integrifolia।

अगेट ( Agate ) लें०। सातगत।

अगेटिग्रांडिफ्लोरा ( Agatigrandif lora ) सं० ।

पर्यास्तथा अगस्त हिं० । Grot Flowerede Aguti इं० । फा० इं०, इं० मे० मे० ।

अगेनोस्मा कैर्योफाइलेटा ( Agannosma caryophyllata G. Don) ले० । इसके पत्र औषधिकार्य में आते हैं । मेमो० ।

अगेनोस्मा कैलिसिना [ Agdnsma calycina, A. Do ] ले०, मालती हिं०, बं०, सिं०, गन्धोमालती-बं० । इसके पत्र औषधि कार्य में आते हैं ।

अगेरिकस ( Agarious ) ले०, अगारिकस ।

अगेरिकब्लैंक ( Agarioblanok ) फ्रां०, गारीकून ।

अगेवि अमेरिकेना (Agave americanaLinn, Roxb) ले०, राकसपत्ता, पत्ताकेवार, केटला घास केवड़ा,(मेमो० इ० मे० प्लां), जंगली केवार, हाथी सींगाड़ ( स० फा० इं० ) हिं० । रकस पत्ता द० । आनैक कट्राजे ( स० फा०, इं०, इं० मे० प्लां० ) पिथकल पुण्य ( मेoमा० इं० मे० प्लां० ) ता० । राकाशि मट्टलु ते० । पनम कट्राज मला० । भुत्ताळी, धुडुफड्डो मार फमा० । जंगली या विलायती आनानास (स ) विलाति पात, कोयन मुर्गा, आनारस ( अप ध्रुंश ) बं० । जंगली कोमारी, गु० । जंगली कुँवार, पारकाद, बम्ब । विलायती केटकी, पं अमेरिकन एलो ( american aloe ) केरेटा Carata-इं० ।

नोट—( १ ) हैदराबाद के किसी २ जिले में अगेवि अमेरिकेना के लिये केतकी शब्द प्रयोग में लाया जाता है, किन्तु यही नाम भारतवर्ष के अन्य भागों में केवड़ा अर्थात् केतकी ( Podanus odoratissimus ) के लिये व्यवहृत होता है ।

( २ ) किसी २ ग्रंथ में उपरोक्त पौधे के लिये यमीं पर्याय "कोयाळि" लिखित किया जाता है, किन्तु ये नाम बड़े कवार अर्थात् सुख दर्शन ( Crinum Asiaticum ) के हैं जो अमेरिलिडीई अर्थात् सुख दर्शनवर्ग—( N. O. Amaryllideoe )

उद्भवस्थान—इस पौधे का मूल निवास स्थान अमेरिका है, पर अब यह भारतवर्ष के अधिक भागों में आ बसा है ।

प्रयोगांश—मूल, पत्र और निर्यास ।

रसायनिक संगठन—इसके डंठल के रस में एक शर्कराजनक एक द्रव 'मधसार' होता है जिससे एक संधानित मादक पेय प्राप्त होता है जिसको मेक्सिको ( Mexico में पल्की [ Polquo] कहते हैं । अगेवोस एक निष्क्रिय शर्करा है ।

प्रभाव—मूल-मूत्रल और उपदंशघ्न है । रस मृदुभेदनीय , मूत्रल, रजःप्रवर्तक और स्कर्वनाशक [ Antiscorbutic ] है ।

औषधि निर्माण—क्वाथ, पत्र स्वरस, मूलीय रस एवं निर्यास ।

प्रयोग—इसका मूल सारसापरिला के स[्थान]ीय रूप से उपदंश रोग में प्रयुक्त होता है [ लिण्डले ] ।

अमेरिकन डाक्टर इसके पत्ते से निर्मित

हुये रस को शोथघ्न और परिवर्तक प्रभाव के लिये विशेष कर उपदंश रोग में उपयोग करते हैं।

इसका रस कोष्ट मृदुकर मूत्रविरेचनीय और रक्त प्रधतक २ फ्लुइड आउन्स की मात्रा में स्कर्वी नाशक है। (यु० एस० डिस्पेन्सरी) जनरल शरीडन (Genl Sheridan) का वर्णन है कि उन्होंने अपने आदमियों पर जो स्कर्वी से व्यथित थे इसका उपयोग किया और इसे बहुत लाभदायक पाया। (इयर बुक फार्मे० १८७४ २३२)

यकृ, तर और गूदादार पत्तों का पुल्टिस रूप से उपयोग अत्यन्त गुणदायी है। इसका ताजा रस कुचले हुये स्थान पर लगाया जाता है।

पत्तों तथा प्रकाण्ड के निम्न भाग से निकलता हुआ निर्यास मैक्सिको में दांत के दर्द के लिये वर्ता जाता है। इसके पत्ते का गूदा मलमल के तह में रखकर आंख आने में चक्षुओं पर बांधा जाता है। और शर्करा के साथ दिन में दो बार सूजाक में प्रयुक्त होता है। (एच० एस० पी० जिन्सले, मद्रास)

देशी लोग इसे पुरातन सूजाक में वर्तते हैं। (सर्जं० मेज० आर० एम० बोरह० पाशा सोर]।

अगेविप्लेनीफोलिया [agave Planifolia] ले०।

अगेवि कैण्टयूला (agave cantula, Roxb) ले०, विलायती अननास ई० ई० गा०।

अगेवि विविपेरा (agave vivipara, Linn) ले कंटल सं०। कठाली ता०। पेठाकलबंड ते०। मे मो०।

अगेरिक आफ दी ओक (agaric of the oak) ई०, खुम्बी, गारीकून बलूती agaricus ostreatus ई० मे० मे०।

अघोर (aghor) पु०, प्यूसी खीस, हिं। पीयूष सं। दुग्ध देने वाले पशुओं तथा गो, भैंस, प्रभृति के ब्याने के प्रथम दिवस से लेकर ४-६ रोज बाद तक का दुग्ध जो अग्नि पर रखने से थक्का २ जम जाता है।

अगौका (agoukah) सं पु a fabulous animal with eight legs शरभ (२) पक्षी, (३) सिंह। मे।

अग्गई (aggai) पंच, परकोट, पं।

अगज़ब (aghzab) أغضب (ए व) अगाज़िब أغاضب (ए ब) अ। लिंग और उसके मध्य की दूरी, वंक्षण, जंघासा, निम्न कक्ष। मौरम Groin ई।

अगज़ल (aghzal) أغزل अ, सर्द मौसम का। मौसमी बुखार, बारी का बुखार, उ। पर्याय ज्वर, हिं। Intermittent fever

अग्ज़ियह [aghziyah] أغذية ए ब ग़िज़ा غذا (ए. व) अ। आहार्य खुराक مأكولات आहार्य पदार्थ, भोज्यपदार्थ, खाद्य, आहार खाने की वस्तु, हि। डाइट्स Diets ई।

अगतम (aghtam) أغتم अ० वह व्यक्ति जो शब्द पात न कर सके

अग्तश ( Agtash ) أعطش अअ़तश अ। रोज़कोर روزکور फा। दिवसांध, दिन अंधा, दिनौंधी का रोगी, वह व्यक्ति जो दिन में भली भाँति न देख सके। हेमेरीलोप ( सिया ) Hemeralopo-pia

अग्दीदूस ( Agh didus ) اغديدوس खुस्यह् फ़ौक़ानी حصیه فوقانی अ०। उपांड हिं०। Epididymus,

अग्नाशय ( Agnashaya ) सं०। अग्न्याशय Pancreas।

अग्नि. ( Agnih ) सं० पु० The fire of the stomach जठराग्नि। यह मन्द, तीक्ष्ण विषम और सम भेद से चार प्रकार की होती है। यथा मनुष्य के कफ की अधिकता से मन्दाग्नि, पित्त की अधिकता से तीक्ष्णाग्नि, वात की अधिकता से विषमाग्नि तथा तीनों दोषों की समता से समाग्नि होती है। विषमाग्नि वातज रोगों को, तीक्ष्णाग्नि पित्तज रोगों को और मन्दाग्नि कफज रोगों को उत्पन्न करती है। तत्तज-समाग्नि वाले का किया हुआ यथोचित भोजन सम्यक रूप से पच जाता है। मन्दाग्नि वाले मनुष्य का किया हुआ थोड़ासा भी भोजन अच्छे प्रकार नहीं पचता और विषमाग्नि वाले मनुष्य का किया हुआ भोजन कभी भली प्रकार पचता और कभी नहीं पचता तथा जिस मनुष्यको अत्यन्त किया हुआ भोजन भी सुख पूर्वक पच जावे उसको तीक्ष्ण अग्नि कहते हैं। इन चारों प्रकार की अग्नियों में समाग्नि उत्तम है, मा० नि० अग्निमा० ( २ ) पाचक रंजक प्रभृति पञ्चपित्त [ देखो पित्त ] ( ३ ) तेज पदार्थ विशेष। आग० हिं०। फायर Fire इं०। नार यरह आतश अ० फ़ा०। आगुन बं०। इसके संस्कृत पर्याय— वैश्वानर, वह्नि, वीतिहोत्र, धनञ्जय, कृपीट योनि, ज्वलन, जातवेदा, तनूनपात्, तनुनपा, बर्हिशुष्मा, बर्हि, शुष्मा, कृष्णवर्त्मा, शोचिष्केश, उषर्बुध, आश्रयाश, आशयाश, बृहद्भानु, कृशानु, पावक, अनल, रोहिताश्व, वायुसखा, वायुसख, शिखावान, शिखी, आशुशुक्षणि, हिरण्यरेता, हुतभुक, हव्यभुक, दहन, हव्यवाहन, सप्तार्चि, वसुता, शुक्र, चित्रभानु, विभावसु, शुचि, अप्पित, ( अटी ) वृषाकपि, ऊष्मवान, कपिल, पिंगल, अरणि, अगिर, पाचन, विश्वप्सा, छागवाहन, कृष्णार्चि, भास्कर, सुहृपार, उदर्चिष, वसु, शुष्म, हिमाराति, तमोनुद, सुशिख, सप्तजिह्व, अपपरिक, सप्तदेवमुख, ( अ )।

अग्नितापके गुण वात, कफ, स्तम्भता, शीत तथा कम्प नाशक, आमाशयकर और रक्त पित्त को कुपित करने वाला है। राज० भा०।

आग्नेय द्रव्य आग्नेय द्रव्य, रूक्ष, तीक्ष्ण, उष्ण, विशद ( सूक्ष्म आदों में आनेवाले ) और रूप गुण बहुत होते हैं। ये दाह, कान्ति वर्ण और पाक कारक होते हैं। वा० सू० अ ९। द्रव्यों का तीसरा रूप जिसे गेसियस (Gaseous) कहते हैं। इसे वाष्पीय ( भापसा ) कहते हैं। यह हमारा प्राचीन तैजस तत्व है। हवा, पानी की भाप, इत्यादि इसके उदाहरण हैं। किसी पदार्थ को जब बहुत

गर्मी दी जाती है तो यह अंत में इस रूपको धारण करता है। सेमस द्रव्यों में कुछ तो दृश्य है अर्थात् देख पड़ते हैं और कुछ अदृश्य, इसमें दो विशेष गुण हैं, एक तो अपना इ सका कोई आकार नहीं होता, जैसे बर्तन में भर दीजिये उसी आकार का हो जायगा, गोले, चौखूटे, तिखूने आकार के धारण कर ने में इसे कोई कठिनाई नहीं होती। दूसरी बात जो इसमें पाई जाती है वह यह है कि इसका कोई अपना परिमाण नहीं होता। एक इत्र की शीशी लीजिये। अभी उसमें गंध के परमाणु वाष्प रूप से हैं। किंतु उनका परि माण उतना ही है जितना कि शीशीमें खाली जगह है यदि आप शीशी की डाट खोल दीजिये तो अभी गंध सारी कोठरी में फैल जायगी अर्थात् अब वही परमाणु बढ़कर कोठरी के बराबर हो गया। अतः वाष्पीय द्रव्य वे हैं, जो अपना स्वयं कोई परिमाण या आकार नहीं रखते प्रत्युत जिस पात्र में रक्खे जाते हैं उसी के आकार और परिमाण [illegible] ग्रहण कर लेते हैं भी० वि०।

[illegible] चित्रकचीता (Plumbago Zeylanica) [illegible]यो० महयीषि० पिप्पल्या घृत, भा० सू० १५ [illegible] आरग्वधादि व०। (६) अग्निजारवृक्ष। [illegible]o नि० ध० २३। (७) पीतघातक। (८) केशर (६) पित्त (Bile) (१०) [illegible] (११) निम्बुक, (Citrusmedica) [illegible]o नि० ध० २१। (१२) स्वर्ण, सुवर्ण Aurum। रा० नि० व० १३। (१३) भल्लातक, भिलावी Semecarpus anacardium रा० नि० व० ११। (१४) रक्त चित्रक, लालचीता Plumbago zeylanica (the red variety) रा० नि० व० ६। च० द० ग्रहणी चि० कपित्थाष्टक।

## अग्निकुमार मोदक—यह १३ तरह का है

भै० र० ग्रहण्यधि०। भै० र० ज्वराधि० रस० रा० सु०। भै० र० अग्निमा० अधि०। भै० र० ग्रह० अधि०। भा० म० मध्य खण्ड २ अजीर्ण चि०। रस० सं० सु०। रस० रा० सु०। अमृ० सा०।

## अग्निकुमार लौहम्—

वृ० रस० रा० सु०, सौ० रा० चि०।

## अग्नि घृतम्—

चक्र० द०, यह सेo सं०, अजीर्ण चि०, अंश चि०।

## अग्नितुण्डी रस—र० सा० स० शाङ्ग० खंड अ० १२ भै० र०। वृ० रस० रा० सु०।

## अग्निदीपनी वटी—गन्धक, सोंठ, मिर्च,

सोंचा लवण, इमली, पाठविडंग इनका चूर्ण कर नीबू के रस में खरल कर चने प्रमाण गो लियां बनावे। वृ० रस० रा० सु०।

## अग्निप्रदीपकानि—चक्र० द० अग्नि० मा० प्र०।

## अग्नि मुख—वृ० रस० रा० स० शूल० चि०।

## अग्निमुख चूर्ण

यह सेo सं०, यो० त०, अजी० प्र०।

## अग्निमुख मंडूरम्—लौह कि इ ४८ तो० कर्प

अठगुने गोमूत्र में पकावे पुनः चित्रक, भाङ्गी, सोंठ, पीपर, पीपरामूल, देवदारु, नागरमोथ त्रिकुटा, त्रिफला, वायविडंग इनका चूर्ण १ पल लेकर उक्त मंडूर में मिलाकर उपयोग क[illegible]

इनका पत्ती बनाय नेत्राञ्जन करने से, अप स्मार, चातुर्थिक ज्वर, और उन्माद दूर होता है।

च० द० उन्माद० चि०

( ७ ) तगर, मिर्च, जटामांसी, शिलारस, इन्हें समान भाग ले, सर्वतुल्य मैनसिल, व मज ४ भाग ( तगरकादिसे चौगुने ) तथा सब से त्रिगुण शुद्ध सुर्मा, और उतने ही मुलहठी लेकर बारीक पीस अञ्जन बनावे।

सु० सं० उ० अ० १२

( ८ ) हल्दी दारु हल्दी, मुलेठी, लाख, देव दारु, इन्हें समान भाग ले बकरी के दूध से अंजन करने से अभिष्यन्द दूर होता है।

भै० र०

अञ्जनगुटिका सोंठ, मिर्च, पीपर, करंजफल, हल्दी, बिजौरे की जड़, इनकी गोली बना छाया में शुष्क कर नेत्राञ्जन करने से विष्च्चिका [ हैजा ] दूर होता है।

( २ ) महुआ पुष्प, श्वेत अपराजिता, अपामार्ग मूल, त्रिकुटा, इनकी गोली बना नेत्राञ्जन करने से विषूचिका दूर होता है।

भैष० र० अग्नि मा० चि०

अञ्जन गुटिका ( १ ) मेनसिल, देवदारु, हल्दी, दारु हल्दी, आमला, हर्र, बहेड़ा, सोंठ मिर्च, पीपल, लाख, लहसुन, मंजीठ, सेंधा लवण, इलायची, सोना माखी, सावर लोध, लोह चूर्ण, ताम्र चूर्ण, काकातुण्डिका, मुर्गी के अण्डे का छिलका, इन्हें समान भाग लेकर स्त्री के दूध में घोंटकर गोली बनावे, इसका अञ्जन काच, तिमिर, शुक्रार्म, तथा नेत्र के रक्त रेखा को दूर करता है।

(४) कासे के पात्र के रगड़ने से उत्पन्न स्याही, मुलेठी, सेंधा लवण, तगर, एरंड की जड़, इन्हें बराबर लें, तथा इनमें से एक से द्विगुण बड़ी कटेली मिलावें, इनको बकरी के दूध से पीस कर ताम्र पात्र पर लेप करे इसी तरह सात बार बकरी के दूध में पीस २ के उक्त पात्र पर लेप करे और छाया में शुष्क कर बटी बनावे तो यह अञ्जन नेत्र रोग को दूर करे।

सु० सं० अध्या० १२ नेत्र० रो० चि०

अञ्जन वटी पारा १ टंक, गंधक २ टंक, मिर्च ६ टंक, सबको पीस कज्जली करें, पुनः करेले के रस की २१ भावना देकर मर्दन कर एक रत्ती प्रमाण गोलियां बनावें, इसका जल से घिस अञ्जन करने से हर प्रकार के ज्वर दूर होते हैं। किसी २ जगह करेले के पत्र के रस से २१ पुट देने को कहा है।

वृ० रस० रा० सुं० ज्वर० चि०

अञ्जन ताडनाद्युपाया शुद्ध मनुष्य के आ चार के नष्ट हो जाने पर तीक्ष्ण नस्य तीक्ष्ण अंजन, ताडन, तथा मन, बुद्धि, स्मृति इनका संवेदन, ये हित हैं। उन्मादसे विस्मृति हो जाने पर तर्जन, दुःखदेना, सान्त्वना, हर्ष ( आनन्द ) भय दिखाना, विस्मय ( आश्चर्यान्वित ) कर मन को प्रकृति में स्थिर करें। काम, शोक, भय, क्रोध, आनन्द, ईर्षा, तथा लोभ से उत्पन्न उन्माद में परस्पर प्रतिद्वन्द्व क्रिया से शांति करे। वांछित द्रव्य के नष्ट होने से उत्पन्न उन्माद में तत्तुल्य द्रव्य प्राप्ति शांति, तथा आश्वासन से उसकी शांति करें।

चक्र० द० उन्माद चि०।

पं० an insect of a bright scarlet colour ( Mutelia occidentalis ) सु० सि० ३अ०, हे० च० ४ का० ।

(२) चित्रकवृक्ष । Plumbago zeylanica पा० चि० ७ अ० । भिलावाँ, भल्लातक वृक्ष । Semecarpus anacardium भा० पू० १ भा० ह० व० ।

अग्निकर्णी ( Agni karni ) सं० स्त्री०, वृक्ष विशेष । वै० निघ० २ भा० सन्निपातज्वर चि० ।

अग्निकर्म ( agni karm ) सं० क्ली०, अंशादि रोगों में अग्नि में लालकिये हुये शलाका आदि से किये जाने वाले दाह क्रिया को अग्निकर्म कहते हैं । क्षार से दाह कार्य श्रेष्ठ है गुण के विचार से न कि क्रिया के विचार से । काल—इसके लिये शरद और ग्रीष्म ऋतु को छोड़कर अन्य समस्त ऋतु में श्रेष्ठ हैं । इसके लिये पात्र अर्थात् योग्य रोगी दुर्बल बालक, वृद्ध और डरपोक प्रभृति के अति रिक्त, अन्य समस्त । सु० सू० १२ अ०, वा० चि० १५ अ० ।

अग्निका—( agnika )-सं०, कपास-हिं० । Gossypium Indicum-ले० ।

अग्निकाष्ठम् ( agnikashtam ) सं०, क्ली०, अगुरु, अगर agallochum-ले० । "अग्नि काष्ठ कटीरेस्यात् ।" रा० नि० व० २३ । शमी काष्ठ । Acacia suma ले० । रा० नि० व० १२ ।

अग्निकील: ( agni kilah )-सं० पु० अग्नि शिखा, अग्निज्वाला वं० । Gloriosa Superba ले० ।

अग्निकुक्कुट: ( agni kukkutah )-सं० पु० अलातग्नि, तृणोल्का, विद्युत् । ज्वलंत चूड़ा-व० पं० श० । Lightning ।

अग्निकुमार: ( agni kumarah )-सं० पु० ।

( १ ) अग्निकुमार मोदक

( २ ) अग्निकुमार रस

( ३ ) अग्निकुमार लौहम् [ agni kumar louham ]-सं० क्ली०, लौहाधिकार में वर्णित रस । योग इस प्रकार है ।

यथा—तूतिया, हींग, सुहागा, सैन्धव व मिर्चा, जीरा, अजवायन, मिर्च, सोंठ, लौंग, इलायची, विडंग प्रत्येक १-१ तो० । इन सबों के समान लौह तथा पारद ४ तो० व गंधक ४ तो० । निर्माण विधि-सर्व प्रथम पारद व गंधक की कज्जली कर पश्चात् शेष औषधों को मिला कर भली भांति घोंटे पुनः इसको शीशी प्रभृति में सुरक्षित रक्खें । मात्रा-अव स्थानुसार । अनुपान घृत और मधु । र०सा० सं० ३३३ योग ।

अग्निगर्भ [ agni garb ]-सं० दाहमारी । इं० मे० मे० । ammannia Baccifera Linn ले० ।

अग्निगर्भ ( agni Garbh )-सं० पु०, अग्नि जार वृक्ष A Medicine used in medicine of stimulant properties रा० नि व० (२) आतशी शीशा, सूर्यकान्तमणि । The sun stone ।

**अग्निगर्भा** [agni garbha ] सं स्त्री (१) शमी वृक्ष-हिं, मं. । शाई गाछ-बं । acacia Suma.

गुण— तिक्त, कटु, कषाय, शीत वीर्य, लघु, रेचनी कफ, कास, श्वास, कुष्ठ, कृश तथा कृमिना शक । भा पू १ भ । ( २ ) महा ज्योतिष्मती लता-सं. । बड़ लता फटकी बं । Cardios permum Helioacabum से रा. मि ।

**अग्नि घृतम्** ( agni Ghritam ) सं क्ली

**अग्निचार** ( agni-char ) सं एक औषधि है जो पश्चिमी समुद्र के किनारे होती है । [ Phasianus Gallus ]

**अग्निचूड़** ( agni chudah ) सं पु a cook ताम्र चूड़ पक्षी । दा हिं कोमड़ा, कुक्कुट मुर्गा दि । कुकड़ा-बं । ग्राम्य व वन्य भेद से ये दो प्रकार के होते हैं इसमें ( १ ) ग्राम्य हृदय, वृष्य, बल्य, गुरु शुक्र वर्द्ध कफ कर्ता स्निग्ध उष्णवीर्य और रसमें कषैला होता है ( २ ) आरण्य ( जंगली ) स्निग्ध, बृंहण, श्लेष्मा कारक, गुरु, वात, पित्त, क्षत क्षय तथा विषम ज्वर नाशक । भा । क्षय, श्लेष्मा नाशक तथा लघु । रा मि. व ११ । रस स्वादु ( मधुर ) कषैला और शीतल । राज । A plant used in medicine of stimulant pro perties रा मि व ६ ।

**अग्निज** ( Agnijah ) सं. पु अग्निजार वृक्ष महातक ( भिलावां ) सुवर्ण Aursum मांस धातु musolo वे श । Someoarpus anaoar dium से ।

**अग्निजननी** ( Agni janani ) सं स्त्री ।

**अग्निजात** (Agnijatah) सं० पु०, अग्निजार वृक्ष । ( See agnijar ) रा० नि० व० ६ ।

**अग्निजारः** ( Agnijarah )-सं०, पु०, A plant used in medi cine of stimulant properties ( १ ) पश्चिम समुद्र में उत्पन्न नाम की प्रसिद्ध सागर सम्भूत औषधि विशेष । इसके पर्याय निम्न हैं, यथा—अग्नि निर्यास, अग्निगर्भ, अग्निज, वडवाग्निमल, जरायु, अर्णवोद्भव, अग्निजात और सिन्धुफल । ये चार प्रकार के पर्यायवाले होते हैं, इनमें रस हितकर का श्रेष्ठ होता है । गुण—कटु उष्ण, उष्णवीर्य, लघुपाकी तथा कफ वायु, सन्निपात शूल रोगनाशक और पित्त कारक है, यथा—"स्यादग्निजारः कटुरुष्णवीर्यः गुल्मामय वातकफमयघ्नः । पित्तप्रदः सोऽधिक सन्निपातघ्न्‌ आर्ति शीतामयनाशनश्च ॥" रा. नि. व ६ ।

( २ ) ( अम्बर आवहय )

**अग्निजाल** ( Agnijalah )-सं पु अग्निजार see agnijar रा नि व. ६ ।

**अग्निजिह्वा-जिह्विका** ( Agnijihva jihvika ) सं स्त्री. Gloriosa superba लाङ्गली वृक्ष । रसा । कलिहारी हिं । बच्छनागी-मं. । ईषलाङ्गलिया बं गुण—दस्तावर, तिक्त, कटु, चरपरी, कसैली, तीक्ष्ण, उष्ण, हलकी, पित्तकारक और खारी, गर्भको गिराने वाली । कुष्ठ, शोफ ( सूजन ), अर्श ( बवासीर ) व्रण, शूल, श्लेष्म तथा कृमि का नाश करने वाली, कफ वात नाशक और अल्प गन्ध विसर्पक है । भा० पू० १ भ० गु० व० ।

कुसुम्भपुष्प:, Saff o wer (carthamus tinctorius) ले० । (२) कुंकुम केशर Saffron इं०

अग्निमुख ( agnimukhah ) सं० पु० चित्रक वृक्ष, चीता । चिते गाछ बं० । Plumbago Zeylanica ले० । (२) भिलावाँ वृक्ष हिं० । भेला गाँछ बं० । The marking nut tree इं० । वि० ।

अग्निमुखचूर्णम् (agnimukh churnam) सं० ।

अग्निमुखताम्र ( agnimukh tamrah ) सं०-पु० ।

अग्निमुखमण्डूरम् ( agnimukh manduram ) सं० क्ली० ।

अग्निमुखरस ( agnimukh rasah ) सं० पु० ।

अग्निमुखलवणम् ( agnimukh lavanam ) सं० क्ली० ।

अग्निमुखलौहः ( agnimukh lauhah ) सं० पु० ।

अग्निमुखा ( agnimukha ) सं० स्त्री० भल्लातक, भिलावाँ (अ) । भेला बं० The marking-nut tree [Semecarpus anacardium Linn] इं० (२) लाङ्गलिका सं० कलिहारी-हिं० । Gloriosa Superba, Linn ले० ।

अग्निमुखी ( agnimukhi ) सं० स्त्री० भल्लातक, भिलावाँ । भेला ब० Semecarpus anacardium, Linn ले० । मे० मचतुष्क । रत्ना० । च० सू० ४ अ० शोणितस्थापन दशक । (२) लाङ्गलिका: । ईषलाङ्गलीया बं० । मे० मचतुष्क । भा० पू० २ भा० अनेक व० । (३) कश्मीर स० अग्नीशिखा-हिं० । कलिहारी-हिं० । Gloriosa superba Linn ले० । पाँचुड़ा-बं० । रा० नि० व० ४ । भा० पू० ८० व० । (४) गुडूची, गुरुच, गिलोय । Tinospora Cordifolia ले० ।

अग्नियूम ( agniyum ) हिं० बकार, बकर्ण, बसौटा । प्रेम्ना लैटिफोलिया Premna Latifolia, Roxb ले० अग्निक कुमा० । बन, बार, गियान बं० । N. O. Verbenaceae ।

उत्पत्तिस्थान—उत्तरी भारतवर्ष कमायूँ से भूटान तक और खसिया पर्व्यंत तथा सामान्यतः बंगदेश के मैदान ।

प्रयोग—उपरोक्त पौधे के पत्तों का क्वाथ सूजन पर लगाया जाता है, और पशुओं के उदर शूल में इसका रस प्रयुक्त होता है । ("मेटकिल्सन") पञ्जाब देश में इसका रस औषधतुल्य प्रयोग में लाया जाता है । "स्टुअर्ट" । इं० मे०

अग्निरजा ( ... सं०

अग्निरजः ( ...

इन्द्रगोपकीट ...

च० ४ । an i...

colour. ( ...

**अग्निरुहा** ( agni ruha ) स ०, स्त्री मांसरोहिणी रा० नि० व० १२। Sovmida Febrifuga (The indian red wood tree) ले०।

**अग्निरोहिणी** ( agni rohini ) स ० स्त्री (१) मांसरोहिणी स ० हिं, बं०। Soymida Febrifuga ले० (२) उक्त नाम का क्षुद्र रोग विशेष। यह त्रिदोष जन्य होता है। क फ-पित्ताधिक्य वातादि दोषों के कारण व पल में, ज्वर पैदा करने वाली, मांस को विदीर्ण करने वाली अग्नि के समान तीक्ष्ण का फुंसियां हो जाती हैं उन्हें अग्नि रोहिणी कहते हैं। ये पांच या सात या पन्द्रह दिन में रोगी का प्राय नाश करदेती है। भा० क० २१ अ०।

**अग्निलौह** (agnilouhab) स ०, पु०।

**अग्निवक्त** ( agni vaktrah ) स ०, पु०, भल्लातक वृक्ष, भिलावां का पेड़ हिं०। भेला गाछ० बं० । Semecarpus anacardium, Linn ले० मद० व० १। (२) चित्रक (चीता) क्षुप-हिं०। चिते गाछ-बं०। Plumbago zeylanica ले०।

**अग्निवण्डा** ( agni vanda )-सं० अग्नि ज्वाला [ एक गरम दवा है ] See-agni jvala।

**अग्निवती** ( agni vati )-स ०, स्त्री अ गिया घास। यह एक प्रसिद्ध औषधि है। Andropogon Schoeranthes ले०।

**अग्निवधू** [ Agnibadhu ] अग्निमन्थ। वै० श० । See-arani

**अग्निवर्धकः न** (Agni vardhakah, nah) स ० त्रि०, अग्नि उद्दीपक मरिच प्रभृति आग्नेय द्रव्यमात्र। अग्निवृद्धि कर। देखो दीपक [ न ]। राज। Stomachic

**अग्निवल वृद्धि** [ Agnibal vridhih ] स ० स्त्री जठराग्नि वृद्धि। च० द० अर्श चि०।

**अग्निवल्लभ** [ Agni vallabhah ] स ० पु० राल, धूप, सर्ज, योनिस्राव विशेष। धूना बं० रेज़िन ( Resin ) इं०। हिं०। रा० नि० व० ६१२। मद० व० ३। See-Sarjah

**अग्निवल्ली** [ Agni valli ] स ० स्त्री लता विशेष र० सा० स ० अग्निन्यास ज्वर स्वच्छ न्दनायक रस। a Creeper turning or climbing plant इं०।

**अग्निवास्त** [ Agnivas ]—स ०

**अग्निवाह हु** [ ( Agnivah-hub ) स ०, पु०, धूम। स्मोक Smoke इं०। हे० च० ४ का०।

**अग्निविकार** ( Agnivikarah )-स ०, पुम, जलनाम के रोग का एक भेद। यह चार प्रकार का होता है। शार्ङ्ग० पू० ७ अ०। देखो अग्निः।

**अग्निविवर्द्धनः** (Agni vivarddhanah) सं०, त्रि०

**अग्निवर्द्धक** दीपन, यवानी ( अजमाइन ) प्रभृति । वै० श० । Stomachic

**अग्निविसर्पः** ( Agnivisarpah ) सं०, पु० अग्निमयीसर्प, विसर्पभेद Pain from a boil ।

**अग्निवीजम्** (Agni vijam) सं०, क्ली०, सुवर्ण । gold aurum त्रिका० ।

**अग्निवीजः** ( Agni vijah) सं०, पु० अग्नि मन्थ, अरनी । Premna Serratifolia.ले० ।

**अग्निवीर्यम्** (Agni viryam) सं० क्ली० स्वर्ण।सुवर्ण । gold (Aurum) रा० नि० व० ३।

**अग्निवीसर्पः** (Agnivisarpah) सं०, पु० द्वन्द्वज विसर्पों का एक भेद । देखो विसर्प (Pain from a boil) अग्निविसर्प के लक्षण वात पित्त विसर्प में ज्वर, वमन, मूर्च्छा, अतिसार, तृषा, भ्रम, अस्थिभेद, अग्निमांद्य, तमकश्वास, और अरुचि ये लक्षण होते हैं। इसमें सम्पूर्ण शरीर जलते हुये अंगारों की भांति प्रतीत होता है। शरीर के जिस २ अवयव में विसर्प फैलता है वहीं २ अंग बुझे हुये अंगार के समान काला, नीला, अथवा लाल हो जाता है अग्नि से जले हुये, स्थान की तरह वह फुंसियों से व्याप्त हो जाता है और शीघ्रगामी होने के कारण हृदय प्रभृति मर्म स्थानों पर शीघ्र ही आक्रमण करता है। इसमें वायु अत्यन्त प्रबल होकर शरीर में पीड़ा, संज्ञानाश, निद्रानाश, श्वास और हिचकी उत्पन्न करता है। विसर्प रोगी की ऐसी दशा हो जाती है कि वेदना से ग्रस्त होने के कारण भूमि शय्या या आसन पर कहीं भी इधर उधर लेटने से सुख प्राप्त नहीं होता और देह मन और श्रमजनित वेदना से ऐसा दुःखित होजाता है कि दुष्प्रबोध अर्थात् चिरस्थायी निद्रा में लीन हो जाता है। इन लक्षणों से युक्त विसर्प को अग्निविसर्प कहते हैं। वा० नि० १३ अ० ।

चिकित्सा—अग्निविसर्प में सौवारधुला हुआ घी या केवल घृतमण्ड अथवा मुलहठी का शीतल क्वाथ, कमल का जल, दूध या ईखका रस, इनका परिषेक करे और महातिक्त घृत को पान लेपन और परिषेक के काम में लावे वा० चि० १८ अ० ।

**अग्निवृद्धिः** ( Agni vriddhih )-सं० स्त्री० अग्निदीप्ती, क्षुधावृद्धि । Increase of digestive fire or appetite

**अग्निवृद्धिकर** ( Agni vriddhikar )-सं० पु०, अग्निवर्द्धक ।

**अग्नियेण्ड पाकु** (Agnivendupaku)-ते०, वाद्मारी चक्रयङ्ग ।

**अग्निवेन्द्र पाकु** ( Agni vendra paku ) हिं० । अग्निगर्भ सं० । ( Ammannia Baccifera, Linn ) । -फा० इं० २ भा०, इं० मे० मे० ।

**अग्निशिखम्** ( agnishikham)-सं० ,क्ली०, ( १ ) सुवर्ण, सोना । Gold ( aurum ) रा० नि० व० १३ । ( २ ) कुसुम्भ पुष्प-सं० । कुसुम फूल-हिं० । Safflower ( Carthamus tinctorius ) । ( ३ ) कुङ्कुम, केशर ।

Saffron ( Crocus Sativus ) । भा० पू०
२ भा०, म०० व० ३ ।

**अग्निशिख** ( agnishikhah )-स० पुo
( १ ) कुंकुम, केशर । Crocus sativus
( Shrub of ) । रा० नि० व० १२ ।
( २ ) लांगलिका वृक्ष-स० । कलिहारी-हिं० ।
विषलांगलिया गाछ बं० । ( Gloriosa sup
erb Linn ) । रत्ना० । ( ३ ) कुसुम्भ वृक्ष
स० Safflower (Carthamus Tinctori
us ) । रा० र० । ( ४ ) पूति करञ्ज स० ।
'कट करञ्ज'-हिं० । नाटा-बं० । ( Caesal
pinia Bonducella ) । ( ५ ) सूरण ( म )
स० । 'जमीकंद'-हिं० । ओल गाछ-बं० ।
( amorphophallus campanulatus ) ।
प० मु० ।

**अग्निशिखा** ( agni shikha )-स० स्त्री,
लांगलिका औषधि-स०, 'करि [ लि ] हारी
हिं०, [ Gloriosa superba ] पू० १ भा०
म० व० ।

**अग्निशिष** ( agni shisha ) बं० मरट का
पच्छभाग, । कलिहारी, कांगली । Gloriosa
Superba बं० । इं० मे० मे० ।

**अग्निशिषा** ( agni shisha ) स० स्त्री (१)
चौलाई, (२) कलिहारी, ( ३ ) चित्रक ।

**[अग्]निशेखरम्** [ agni shekharam ] स०,
[क्ली]० पु० Saffron ( Crocus Sativus )
कुंकुम, केशर । रा० नि० व० १२ । कुसुम्भ
पुष्प, Safflower ( Carthamus tincto
rius ) [ ३ ] लांगलीवृक्ष, स०, कलिहारी
हिं० । Gloriosa Superba बं० । [ ४ ]
विषलत्या शाक नामक भेद ।

**अग्निष्टोम** [ agni-shtomah ] स०, पु०,
The moon plant सोमलता । सु० चि०
२६ अ० ।

**अग्निष्ठ** [ agni shthah ] सं०, पु० तावा
तंडुल आदि अथवा कोई भी शाक आदि भू
जने का लोह पात्र ।

**अग्निसंस्कार** [ agni sanskarah ] स०
पु० अग्निदाह कर्म Funeral ceremonies

**अग्निसस्पर्शा** [ agnisansparshah ] स०
स्त्री०, पपटीनामक सुगन्ध द्रव्य, पपावती ।
यह सूरत में प्रसिद्ध है । भा० पू० १ भ० क०
व० पपड़ी [ री ] नदी [ डी ] हिं० ।

**अग्निसदीपन** [ agnisandipanah ] स०
त्रि०, अग्निवर्द्धक, क्षुधावर्द्धक, । Increasing
appetite

**अग्निसंदीपन रस** [ agnisandipana
rasah ) स० पु० ।

**अग्निसम्भव** [agni sambavah] स०
पु० Wild Saffron जंगली कुसुम, अरण्य
कुसुम्भ वृक्ष । वनकुसुम-बं० । रा० नि० व०
४ ( २ ) अग्निजार वृक्ष । रा० नि० व० ६ ।

**अग्निसहाय** [ Agnisahayah ] स०, पु०
Wild pigeon जंगली कबूतर-हिं० । वन्य
पारावत स० । घुघु बं० । डोमकापखी मं० ।
रा० नि० व० १६ । २ वायु । air, wind.

**अग्निसादः** [Agni Indigestion sadah] स० पु० अग्निमान्द्य आम्य, अजीर्णता, कफ द्वारा जठराग्निका शिथिल होना। मन्दाग्नि। सा० कौ० ज्व० चि०।

**अग्निसाध्य** [Agnisadhyah] स० त्रि० अग्नि साध्य, अग्नि से जलाने से जो ठीक होवे। च० द० अर्श० चि०।

**अग्निसारम्** [Agnisaram] स०, क्लीo, रसाञ्जन, रसवत। A sort of collyrium या० नि० व० १३।

**अग्निसारा** [Agnisara] स०, स्त्री०, Fruitless branches फलशून्य शाखा, फल रहित डालियाँ। रा० नि० व० २। मञ्जरी, बौर, मुकुल। The blossom

**अग्निसुन्दर रस** [Agni sundar rasah] स० पु० अजीर्णाधिकार में वर्णित रस, यथा सुहागा, १ भाग, मरिच २ भाग,। इनके चूर्ण में आदरक के रस की भावना देवे। अनु० प्रसंग। भैषज्य०।

**अग्निसूनुरसेन्द्र**

**अग्निसेवनम्** (Agni sevanam) सं०, क्लीo अग्निसेवा अग्नि प्रयोग, अग्नि तापना। इसके गुण शीतवात, स्तम्भ, कफ, कम्पन, प्रभृतिको नाश करने वाला और रक्त पित्त, कर्ता तथा आम और अभिष्यन्द का पाचक हैं। भा० प्र० ११ प०

**अग्निस्थापनीय** [Agni sthapaniya] अग्निवर्द्धक, दीपन। Stomachic.

**अग्निहानि.** [Agni hanih] स० पु०, Indigestion, Loss of appetite अग्नि मान्द्य, अजीर्णता, अपच मन्दाग्नि वा० नि० १३ अ०।

**अग्निहोत्र** [Agni hotrah]-सं० पु० Ghee घृत।
(२) (Fire) इ०। अग्नि। मे०।

**अग्नीका** [Agnika] स० कपास। Gossypium Indicum ले०।

**अग्न्या** [Agnya] स०, स्त्री० तीतर चिड़िया, तित्तर पक्षी। (a) Partridge Perdix Francolinus इ०। accor गाय इलो०।

**अग्न्याशय** [Agnyashayah] स० पु०, पैंक्रियास Pancreas इ०। क्लोमग्रंथि हि०। १ इन्क्रियास, انقراس २ बानक्रास, بانقراس ३ उनफुत्तिहाल, عنق الطحال ४ लयलबदा, لبلبه अ०। यह एक ग्रन्थि है जो प लम्बी लम्बी चिपटी और प्रवाल सदृश होती है। यह नाभिसे ३-४ इंच ऊपर आमाशय के पीछे कटि के पहले दूसरे पर्व कशे के सामने आड़ी पड़ी रहती है। इसका बांयां तंग सिरा प्लीहा से मिला हुआ रहता है। इसकी लम्बाई ६ से ८ इंच चौड़ाई १॥ तथा मुटाई १ या १। इंच के लगभग - भार १ छटांक से ३ छटांक तक होता। इस ग्रंथि में एक प्रणाली होती है, जो वामपार्श्व से आरंभ होकर दक्षिण सिरे ओर आकर पुनः पित्तप्रणाली से मिलकर द्वादशांगुलान्त्र में आ खुलती है। इसके द्वार

—बने हुये पाचक रस को क्लोमरस (Pancreatic juice) कहते हैं, इस रसका प्रधान कार्य यह है कि यह आहारस्थ वसा Fats आदेकी सफेदी के सदृश पदार्थ Albumnin और सरेशीय पदार्थ को पाचनयोग्य बनाता है।

अघ्घर (Aghbar)-اغبر अग्बर اغبر आ० -गुब्बारआलूद, गर्दआलूद, गुब्बारी, खाकीरंग मटियाला, फा०। धूलिपूर्ण, धूसरपूर्ण-हिं०।

अग्मस् (Aghmas) اغمس आ०। चेपड़ो फा०। जिसके नेत्र में गमस غمص अर्थात् चेपड़ (कीचड़) आती हो।

अग्रम् (Agram) सं०, क्ली० पलपरिमाण यथा—"परिमाणेपलस्य च" एक पल ८ तोले के बराबर होता है। मे० द्विकं। (१) वृक्ष आदि का अग्रभाग। (२) पहले, आगे आदि (The forepart of a thing, adj, anterior prior, first) मुक़द्दम, क़ुद्दामी आ०।

अग्रकाण्ड: (Agra kandah) सं० पु० कांडाग्र, तने का अग्र भाग। The forepart of the stem

अग्रकोण (Agra kona) सं०।

अग्रखण्ड (Agra khanda) सं० उरोस्थि के तीनों टुकड़ों में से तीसरा नीचे का पतला टुकड़ा जो कौड़ी देशमें दबाने से स्पर्श किया जा सकता है। जीफॉइड प्रोसेस Xiphoid process.

अग्रगामी (Agra gami) हिं०, पु० } अग्रगामी। Preceding, going before.

अग्रग्रास [Agra gras] हिं० पु० प्रथम कवल The first morsel।

अग्रसर्वणक: (Agra pharvan akah) सं० वृक्ष विशेष।

अग्रज: (Agra jah) सं०, पु० काक विशेष, वायस, कौआ a crow (२) ग्रासपक्षी, कौवे के समान एक पक्षी है।

अग्रजंघा (agra jangha) सं० स्त्री० जंघा अग्रभाग, टांग का अग्रभाग, The fore part of the leg। हे० च०।

अग्रधान्यम् (Agra dhanyam) सं० क्ली०, धान्य विशेष, ज्वार, बाजरा।

अग्रपर्णी (agra parni) सं०, स्त्री० (१) एकविमती [illegible] हिं०। [illegible] सं०। a plant cowhage। प० मु०। [illegible] मालसूता। (२) अजलोमा वृक्ष (र०)।

अग्रपर्विका (Agra parvika) सं० स्त्री० पोर्वाग्र, अगला पोर्वा। Anterior phalanx

अग्रपाणि (Agra panih) सं० पु० हस्ताग्र, हाथ का अग्र भाग। The forepart of the hand,

अग्र पुष्प: (Agra pushpah) सं०, पु०, Calamus rotung (Common cane) वेतस वृक्ष। बेंत-हिं०। बेत गाछ-बं०। प० मु०

अग्रबाहु (agra bahu) फार आर्म Forearm-इं०। कोहनी के नीचे अथवा कोहनी से कलाई तक का भाग अग्रबाहु या प्रकोष्ठ कह-

जाता है। अग्रवायु फाइनों के स्थान पर वायु के ऊपर शुरू आता है।

लाइन, — मिग्रसम् — कलार्ह كلى अ०।

**अग्रभाग** ( gra bhag )-हिं०, पु०, अगला हिस्सा, पहिला हिस्सा, आगे का भाग The preceding part।

**अग्र मांसम्** ( Agra maansam )-सं०, क्लो० The heart हृदय। गुर्दा। हृदय के भीतर होने वाला मांस वृद्धि रूप रोग विशेष। सु० शा०।

**अग्रया** ( Agrayah )-सं०, स्त्री०, त्रिफला। The three Myrobalans-इं०। वै० श०।

**अग्रयून** ( gr yun )-اگريون फा०। खारिश, खुजली। कंडु, खाज हिं०। प्रुरिगो Prurigo प्रुराइटिस Pruritis।

**अग्रलोड्यः** ( Agra lodyah )-सं०, पु०, 'चिञ्चोटक' क्षुप, चेचुनां-हिं०। चेंचको, चि ञ्चोड़ मूल प०-गुण-यह पाक में गुरु, शीतल तथा अजीर्ण करने वाला है। राज०। Marsilia dentata.

**अग्रलोहिता** ( Agra-lohita )-सं०, स्त्री०, चिल्लीशाक, चेकारी हिं०। रा० नि० व० ७।

**अग्रबीज** ( agra vijah ) सं० पु०, बीजाग्र वृक्ष भ, यथा कुरण्ट आदि। हे० च०। Aviviparous plant as the Gomphroena globosa etc.

**अग्रब्रीहि** ( agra vrihih ) सं०, स्त्री० मसा-लेदार, कोषद, र० मा०।

**अग्रशृङ्ग** ( Agra shringa )-Anterior fornix।

**अग्रहायणः** (Agra hayanah ) सं० पु०
**अग्रहण** ( Agrahana ) हिं० प्र०

मार्गशीर्ष मास अर्थात् अगहन महीना।

**अग्रास** ( Aghras ) اغراس अ०, हुक्कुक अमृयात اغراس मुख्यान्तरीय श्लेष्मा हिं०। म्युकस Mucus इं०।

**अग्राह्य** ( Agra-hya ) ग्रहण करने के अयोग्य तुच्छ, निस्सार। Un agreeable,

**अग्रिमा** ( Agrima ) सं०, स्त्री०, लवली वृक्ष हरफरी हिं०। शोणागच्छ-सं०। श० च०।

**अग्रिमोनियम् ( या ) युपेटोरियम्** ( Agrimonium Eoupatorium, Linn)-ले०, गाफिस घासकीस, गाफिस-अ०। Agrimony। फा० इं० २ भा०।

**अग्रिमोनी** ( Agrimony )-इं०, गाफिस अ०। See-Ghafis।

**अग्रुः** ( agruh )-सं० स्त्री०, अंगुली। अंगुश्त फा०। फिंगर Finger।

**अग्रेस्टो** ( agreato) रू० अपक्व-द्राक्षारस, कच्चेदाख का स्वरस Juice of grapes फा० इं० १ भा०। दे

**अग्रोपाइरम** ( agropyrum ) दूर्वा, ग्रन्थि, सफेद दूब। Couch (Triticum)।

**अग्रोपाइरम रिपेंस** ( agropyrum

की झिल्लियाँ, दिमाग के परदे-उ० । मस्तिष्क कलायें, मस्तिष्कावरण-हिं० । मेनिन्जीज़ Meninges इं० ।

नोट—यह दो झिल्लियाँ हैं जो मस्तिष्क पर लिपटी हुई हैं। इनमें प्रथम को अंतरावरण जो एक पतली झिल्ली है मस्तिष्क के चारों ओर लिपटी है, उम्म रक़ीक़ أم رقيق (Pia mteor) कहते हैं, और दूसरे बाह्यावरण जो स्थूल होती और अस्थियों से चिपकी रहती है, उम्म ग़लीज़ أم غليظ [Duramator] कहलाती है।

नोट—यह उपरोक्त वर्णन यूनानी हकीमों का है, किन्तु अर्वाचीन शरीरशास्त्रविदों के अन्वेषण के अनुसार उपरोक्त दो झिल्लियों के अतिरिक्त एक झिल्ली और मालूम हुई है जो उक्त दोनों के मध्य में स्थित है जिसे हिन्दी में मध्यावरण और अरबी में अङ्कबूती عنكبوتي तथा अंगरेज़ी में अरकनॉइड (Arachnoid) कहते हैं विशेष विवरण यथा स्थान देखिये।

**अग्शियतुन्नुखाअ** [ Aghshiyotunnu khaa ] أغشية النخاع अग़्शिय नुखाइयह أغشية نخاعية अ० परवाहाय नुखाअ پرده هاى نخاع हराम मग़ज़ के गिलाफ़, झिल्लियाँ उ०। सौषुम्नावरण हिं०। मस्तिष्क के सदृश सुषुम्ना पर भी तीन झिल्लियाँ हैं। इनके नाम वही हैं जो मस्तिष्क की झिल्लियों के हैं Spinal membranes.

**अग्शियतुल् जनीन** ( Aghshiyotul janin ) أغشية الجنين अग़्शियह जनीन أغشية جنين अ०। जनीन के परदे, जनीन पर की तीन झिल्लियाँ-उ०। गर्भकला भ्रूणावरण हिं० फीटस मेम्ब्रेन्स Foetal membranes डेसिडुअस Decidus इं०।

ये तीन कलायें हैं जो जरायु के भ्रूण के चारों ओर लिपटी रहती हैं। इनमें से प्रथम को हिन्दी में भ्रूण बाह्यावरण, अरबी में अम्नफ़स (أنفس) और अंगरेज़ी में कोरिऑन Chorion और द्वितीय को क्रमशः भ्रूणांतरावरण, मशीमह (مشيمه) तथा एमनिऑन amnion और तृतीय को क्रमशः भ्रूणमध्यावरण, सफ़ाइफ़ी لفائفى और एलनटाइस allantois कहते हैं।

**अग़सान** (aghsan) أغصان अ० ब०, गुस्न غصن-ए०। शाखाएं, टहनियाँ। ब्रांचेज़ Branches।

**अघनम्** (aghanam) सं०, क्ली० दधि, दही, हिं०। दई-बं०। कर्ड Curd इं०। इलां०।

**अघडोड़े** (aghadode)-सं० अडूसा, अरूस, हिं०। adhatoda vasika लैं०।

**अघविष** (aghavishah) सं०, पु० सर्प, साँप। Serpent, snake.

**अघाट.** (aghatah) सं०, पु०, अपामार्ग। achyranthes aspera लै०। फा०।

**अघाडा—ड़ा** (aghada ra) हिं०, ... काँचघाली। achyrantes aspera →

**अघोड़ी—ड़ो** (aghare,-ri) गु० मार्ग।

**अघोरनृसिंह रस** (aghor nrisinha rasah) सं०, पु० सन्निपातिक ज्वर में प्रयुक्त होनेवाला रस।

अघ्ना ( aghna ) सं०, स्त्री० गति, गउ । गउ वं० ।

अघ्न्या ( aghnya ) सं०, स्त्री० स्त्रीवाचि गाय । काउ Cow ई० । गाभी-बं० ।

अङ्कः ( ankah ) स० पु०, Limb of the body शरीरावयव । कोलो वं० । रा० नि० व० १८ । धा० वि० ७ अ० । (२) चिह्न रेखा Mark, spot ( ३ ) Sin पाप, Pain दुःख । मं० कट्टिकम् । ( ४ ) number आंक, सङ्केत, संख्या ।

अङ्कडास ( Ankadas ) बं० कुकुर जिह्वा बं० हिं०, Leea styphylea लै० । कुकुर जिह्वा हिं० बं० । L. Sambucina Willd Staphylea Indica लै० । ई० मे० मे० ।

अङ्कतिः (Ankatih)-स० पु० Air, Wind वायु । नि० । Fire अग्नि । वि ।

अङ्कनः ( Ankanah ) स० पु० आंकोल, आ कोटरूप ढेर । आंकोड गाछ-बं० Alangium decapetalum लै० म० ।

अङ्कना ( Ankana ) हिं० लिखना, छापना मोलभाव करना, चिह्न करना ।

अङ्कपादम् [ Ankapadam ] स० क्ली०, पादचिह्न पैर का निशान । Footprint

अङ्कपाली [ ankapali ) स०, स्त्री०, Midwife धात्री, दाई । यथा वेदिकार्थं यत्न प्रय विशेष "धात्री वेदिकयोरपि । मे अ दुष्क । ( २ ) Embracing आलिङ्गन ।

अङ्कब [ aankab ] عنکب अ० मछली भेद । a kind of fish ।

अङ्कबूत [ Anka but ] [ عنكبوت ] अ०, मोर मगस [ شبوركس ] फा०, मकड़ी हिं । a Spider

अङ्कबूतिय्य ( aankabutiyyah ) عنكبوتيه अ० । मकड़ी के जाले का सा परदा । नेत्र का चतुर्थ परदा । देखा—तबकये अंकबूतिय्यः ।

अङ्करी (ankari) } हिं०, स्त्री akind of vc
अकरी ( akari ) } tch [ Viola sativa ]
रयाड़ी वांड़ी ।

अङ्कलिगे [ ankalige ] कना०, अंकोल, ढेरा Alangium decapetalum लै० । फा० ई० २ भा० ।

अङ्कलेख्य Anklekhyah } सं०, पु० वि
अङ्कलोद्य Ankalodyah } आंड़ पुष्प हि०
कॅकफोमूल-बं० [ Marsilea dentata ] लै० । बं० श० ।

अङ्कशः [ ankashah ] सं०, पु० कोड़स्थ बालक । कोलेर छेले बं० ।

अङ्का, ङ्की [ anka, nki ] सं०, स्त्री मृदङ्ग विशेष । शब्द ।

अङ्कना ( ankana )-हिं० परखना, अवधान, दाम कूतवाना । To cause to value, to examine, as cloth, toapprove of ।

अङ्कालन ( ankalan )-हिं० ।

अङ्काव ( ankava )-हिं०, पु० निरख, दर, माल का अन्दाज़ । ( Valuation ) ।

अङ्कित ( ankit ) चिह्न किया हुआ, मुद्रित, चिह्नित ( Marked, examined, valued, paged ) ।

अङ्कडु ( Ankudu )-तेo कुरा, कुटज, कुरैया Holarrhena anti dysenterica, Linn तेo । सo फाo इo ।

अङ्कडु'कर्र (Ankudu karra) तेo गम्बीर, कत्था । Uncaria gambir, Roxb (wood of ) सo फाo ।

अकुंडु कोडिश (ankudu kodish) तेo तेo मीठा इन्द्रयव, इंद्रजौ । Wrightia tinctoria, R Br ( Seed of ) सo, फाo इo ।

अकुंडु—चेट्टु (amkudu-chettu) तेo (पo वo)

अकुंडु—चेट्लु (amkudu chetlu) ते (प व )

अकुंडु—मानु (amkudu manu ) ते (प व )

अकुंडु-मानुलु (ankudu manulu) ते (प व)

कुड़ावृक्ष, कुटजवृक्ष, कुरैया । सo फाo इo । Holarrhena anti dysenterica ( Tree of )

अकुंडु—वित्तु (amkudu vittu(तेo पo वo)

अकुंडु—वित्तनमुलु ( amkudu vittanamulu ) तेo ( पंo वo ) ।

अकुंडु—वित्तुलु ( amkudu vittulu ) कड़ुआ इन्द्रजौ, इन्द्रयव तिक्त-हिo । Holarrhena anti dysenterica R Br Seeds of । सo फाo इo ।

अंकुर ( Ankurah सं०, पुo a plantlet, a seed bud, a shoot, or sprout, a germ प्ररोह । अँखुआ, कुनगी, अंकुरा । पौक पo पाo उo ६६ श्रo । इसकेपर्य्याय—अभिनवोद्भिद् (अ) । उद्भिद, पुरोह, अङ्कुर, [ रा ] रोह [ ह ] । जल । रुधिर । लोम । मुकुल । फल । सर्व्वत्र मेo रत्निर्क । अभिनवोद्भिद् । मेo ।

अंकुरआना ( ankur ana ) उगना, जमना, कह । Germinate, sprout ।

अंकुरक ( Ankurakah ) संo, पुo पक्षि वास स्थान, घोंसला । पंo शo । a nest ।

अंकुरित ( ankurit )-हिo-पुo अंकुर सहित कुनगी वाला ।

अंकुरितयौवना [ ankurit vouvana ] संo स्त्रीo युवती स्त्री, युवा अवस्था की प्रथम दशा ।

अंकुर-विशिष्ट-आवरण [ ankur vishishta avarana )

अंकुल [ ankul ] हिo ढेरा, अकोल । alangium decapetalum, Lam ।

अङ्कुले ( ankule )-हिo अंकोल' ढेरा alangium decapetalum, Lam तेo ।

अंकुशग्रह ( ankush grah )-हिo सo, पुo महावत, फीलवान ।

अंकुशः( ankushah)-सo, पुo process इo । मo शाo हo शo रोo १ अंकुश-सo । दवाo । हिo, पुo, ( शo, मo, आंकड़ी, लोहे का एक छोटा शस्त्र -जिससे हाथी चलाया जाता है ।

कटिशूल, अतिसार और विशाच पीड़ा को दूर करने वाला है। (नि० र०)

**अङ्कोल के बीज**—शीतल, धातुवर्द्धक, स्वादिष्ठ, मन्दाग्नि कारक, भारी, रस और पाक में मधुर, बलकारक, कफकारी, सारक, स्निग्ध वृष्य (वीर्यवर्द्धक) तथा दाह, वात, पित्त, क्षय, रक्त विकार, कफ, पित्त और विसर्प का नाश करने वाले हैं। (नि० र०)

**अङ्कोल का अर्क**—शूल, आम, सूजन, ग्रंग्रह और विष को नष्ट करता है।

**अङ्कोल तैल**—इसको पूर्व वैद्य एवं महर्षियों ने वात कफ नाशक और मालिश करने से चर्मरोग नाश करने वाला कहा है। (वै० निघ०)

विषैले अंजन से नेत्रोंमें अंधता उत्पन्न होने पर अकोल के फूलों का अञ्जन नेत्रों में लगाने अन्धता दूर होती है। (सुश्रु०)

अंकोल की जड़ की छाल बकरी के मूत्र में पीस कर पीने व लेप करने से चूहे का विष नष्ट होता है। (वा०)। इसकी जड़ की छाल दुग्ध के साथ पीस कर पीने से कुत्ते का विष दूर होता है। (भाव०)। इसकी मूल त्वचा का चूर्ण चावलों के जल के साथ सेवन करने से अतिसार और संग्रहणी में लाभ होता है। (च० द०)

**अङ्कोल के सम्बंध में यूनानी म**

यूनानी ग्रंथकार इसे पहिली
(किसी २ के मत से दूसरी कक्षा
तर मानते हैं।

हानिकर्ता—श्लेष्मा अधिक उत्पन्न करता है। दर्पघ्न-काली मिर्च और शीतल व रूक्ष वस्तुयें। प्रतिनिधि किसी २ रोग में पुनर्नवा है। मात्रा-४ या ५ मा० तक। विशेष प्रभाव विपाक व शोथक्षय कर्ता।

हृदय को बलप्रद, कफ और वायु के विकारों को हरण करता, उदर की पीड़ा को हरण करता, एमिघ्न और इसकी जड़ के छाल का चूर्ण १ माशा कालीमिर्च के साथ बवासीर को बहुत गुण कारक है।

इसके अत्यधिक उपयोग से आमाशय निर्बल हो जाता है, और शिर में झनझनाहट के साथ मीठा दर्द शुरू हो जाया करता है। गुदा स्थान में जलन मालूम होती है। नेत्र पीले पड़ जाते हैं, निद्रा कम आती है। एवं मास्तिष्क कार्य करने की इच्छा अधिक बढ़ जाती है। ऐसी अवस्था होने पर शंखपुष्पी चूर्ण ४ मा० दुग्ध पावभर में उबालकर ठंडा करके स्वाद के अनुसार मिश्री मिलाकर पिलाने से तत्काल समस्त विकार नष्ट होते हैं। अङ्क उष्ण और चरपरी होती है। फल ठंडा पौष्टिक शरीर को मोटा करने वाला होता है। यह आहार कार्य में आता है। किन्तु अधिक खाने से गरमी मा म होती है।

अङ्कोल के विविध  नाम

**अङ्कोल**

देशी

रेचक तथा

आती है।

करने के

हित व्यवहार में आता है। ( डा० सखाराम) अर्जुन।

मि० मोहीदीन शरीफ़ के पर्यामानुसार उक्त औषधि कुछ एक गुप्त योगों का, जो दीर्घ रोग, स्वचारोग तथा कुष्ठ रोग की चिकित्सा में अर्काट तथा बैंगलोर प्रभृति स्थानों में अत्यधिक प्रचार पा चुके हैं, एक प्रधान अवयव है। और यह स्वानुभव का वर्णन करते हुये कहते हैं कि मैंने उक्त छाल को कुछ कुष्ठ रोगियों को प्रयोग कराया और अनेक व्याधियों में मैंने इसे १॥ रत्ती की इतनी कम मात्रामें भी वामक प्रभाव युक्त पाया। अधिक मात्रा ( अर्थात् २५ रत्ती ) में उपयोग में लाने पर यह योग्य और बेख़तर वामक तथा थोड़ी मात्रा में मलशोधक और ज्वरघ्न औषधि सिद्ध हुआ। इससे भी न्यून मात्रा में यह भारत वर्ष के सर्वोत्तम परिवर्तक वल्यप्रद औषधियों में से है।

इसकी त्वचा अत्यन्त तिक्त है, अतः त्वचा रोगों में इसकी प्रसिद्धि बिना आधार के नहीं। यदि इसको पर्याप्त काल तक लगातार उपयोग में लाया जाय तो मदार की अपेक्षा वमन पर इसका प्रभाव अधिक होता है।

वे पुनः वर्णन करते हैं कि यह इपिके काना ( Ipoonounnha ) का एक उत्तम प्रतिनिधि है और प्रवाहिका के अतिरिक्त उन समस्त रोगों में लाभ दायक सिद्ध होता है, जिनमें कि इपिकेकाना व्यवहृत है।

ज्वरघ्न तथा स्वेद जनक होने के कारण ज्वर नष्ट करने में यह उपयोगी पाया गया है। मलशोधक, मूत्र जनक और ज्वरघ्न प्रभाव हेतु इसकी जड़ के छाल की मात्रा ३ से ५ रत्ती तक और परिवर्तक रूप से १ से २॥ रत्ती तक है। यह कुष्ठ एवं उपदंश में प्रयुक्त होता है। देशी लोग इसे विशेषतः विषैले जानवरों के काटने में विषघ्नतया प्रयोग करते हैं।

औषधि निर्माण—अंकोलचूर्ण, जड़ की छाल छाये में सुखाकर चूर्ण कर बारीक छान लेवें और बोतल में सुरक्षित रक्खें। मात्रा वमनहेतु २५ रत्ती ( ५० ग्रेन )। ( मा० रा० )

इसकी जड़ की छाल चावल के पानी में पीस कर थोड़ी सी शहद के साथ अतिसार में बरता जाती है। आमातिसार और रक्तातिसार में मूल त्वचा का चूर्ण ५ रत्ती दिन में २-३ समय सेवन कराना चाहिये।

यह विषम ज्वरों में भी उपयोगी है। ज्वर की अवस्था में १॥ से ४ रत्ती देने से स्वेद आकर ज्वर वेग कम हो जाता है व तृषा, दाह आदि ज्वर के उपद्रव शमन होते हैं।

इसकी जड़ का शीत कषाय तथा क्वाथ घी के साथ श्वान विष नाशक है। यह उदर शूल, कृमि, प्रदाह और उपदंश ( २॥ माशे का चूर्ण ) प्रभृति विषों का शमन करने वाला है। इसकी मूल त्वचा द्वारा निर्मित तैल का संधिवात में बाह्योपयोग होता है। कम मात्रामें यह रसायनिक गुणोंको करता है।

मसूढ़े और ओष्ठ सूजने पर मधु के साथ प्रलेप करने अथवा इसके काढ़े से कुल्ली करने से लाभ होता है एवं मसूढ़ों से खून बहना बन्द होता है। विषविकार नाशक तथा कुकर खांसी की प्रथमावस्था में प्रयोग करने से लाभ करता है।

इसपर रखकर कायलों की आग करें, इसकी गरमी से तैल टपक कर प्याले में आवेगा इसी को व्यवहार में लावे।

यदि किसी धारदार शस्त्र से क्षत होजाय तो अंकोल तैल में रुई भिगा कर पट्टी बांध देवें तो बहता हुआ रक्त भी रुक जाता है और घाव भी शीघ्र सूख जाता है।

अंकोल तैल १ पाव, मोम १ छ०, अग्नि पर जलाकर रख दो, २ मा० भुना तूतिया मिला दो, और ठंडा होने पर भली प्रकार मिला कर किसी बर्तन में रख दो। यह मलहम दाद, खुजली, भगंदर, नासूर, क्षत, फोड़ा, फुन्सी प्रभृति समस्त त्वचा सम्बन्धी रोगों को नष्ट करता है।

५ बूंद तैल मिश्री में मिलाकर विसूचिका रोगी को उपयोग कराने से उसे लाभ होता है।

५ से १५ बूंद तक तैल उष्ण दुग्ध में मिला कर मिश्री डाल कर प्रति दिन पीना शरीर को बलवान बनाता है और प्रमेह, शिथिलता, सिर में चक्कर आना तथा आंखों में अंधेरा आना आदि को दूर करता है।

३॥ मा० तैल उष्ण जल से पीना खूब दस्त लाता है और पेट के दर्द व बद हजमी को दूर करता है।

सिर में दर्द हो और किसी तरह अच्छा न होता हो तो उक्त तैल को २० बूंद की मात्रा में बकरी के दूध में थोड़ा सा शहद डालकर पिलाना लाभदायी है। इससे मस्तिष्क पुष्ट होता है।

इसके तैल को तिल के तेल में मिला कर लगाना बालों को बढ़ाता है और सिर के जुओं को दूर करता है।

गरम पानी में तैल डाल कर कुल्ली करना मसूढ़ों की सूजन, दर्द, खून बहने का आराम करता है।

चेचक के दाग पर गेहूं के आटे में हल्दी और अङ्कोल का तेल मिलाकर पानी से गीला करके उपटना रंगको ठीक करता है और कुछ खूबसूरती करता है।

नोट—प्रायः निघण्टुकार अंकोल को रेचक मानते हैं पर कई प्राचीन आचार्य इसे संग्राही कहते हैं। चरक सुश्रुत ने विषघ्न माना है पर संग्राही विरेची गुण का उल्लेख देखने में नहीं आया।

**अङ्कोल फल सङ्काश** (Ankol phal-sankashah)-सं०, पु०, फल विशेष। संसार में "पिस्ता" नाम से प्रसिद्ध है। वै० श०।

**अङ्कोलम्** (Ankolam)-मल०, ढेरा, अंकोल Alangium decapetalum, Lam से०। इं० मे० मे०।

**अङ्कोलमनचर** (Ankolam nachar)

**अङ्कोलम् चेट्टु** (Ankolam ch...) अकोला, अंकाल, ढेरा। Alang... ... capetalum, Lam-ले०। स० फा०

**अङ्कोलमु** (Ankolamu)-ते०, ढेरा अंकाल A decapetalum, Lam। इं० मे० मे०।

अंकोला ( Ankola )-म०, अंकोली (Ankoli )-कना० अंकोले [Ankole ] कना० अंकोल्य [ Ankolya ]-गु० अंकोलुम [Ankolum] ता० — ढेरा, अंकोल अकोला Alangium decapetalum, Lam से० । स० फा० इं० ।

अंकोल्ल० [ Ankollah ]-सं० पु०, Cedrus deodara से० । देवदारु । र० नि० । व० २३, धा० ३, ३८ श्लो० ।

अंकोल्लक ( Ankollakah )-सं०, पु०, अंकोल वृक्ष, ढेरा मद० व० १ । Alangium Hexapetalum Lam

अंकोल्लसार ( Ankollasarah )-सं०, पु०, मालव प्रसिद्ध स्थावर विष भेद । A kind of poison वै० श० ४ का० । अफीम, संखिया प्रभृति । औ० श० ।

अंकोहर ( Ankohar )-हिं०, ढेरा, अंकोल Alangium decapetalum Lam से० ।

अंखुरा-विरई ( Ankhura virai )-ता०, पुनीर के बीज । तुख्मे काफ्नजे हिन्दी-फा० । Withania ( puneeria ) Coagulans, Dunal से० । स० फा० इं० ।

अङ्गम् ( Angam )-सं०, क्ली० ( १ ) ( My rrha )बाल हिं० । सुगंध बोल-बं० । रा० नि० व० ६ । [ २ ] शरीर, शरीरावयव, तन, अ० An organ-इं० । शरीर के छोटे २ भागों को अंग कहते हैं, जैसे हाथ, पैर, अंगा, हृदय, मस्तक, चक्षु । कुछ अंग पोले होते हैं और थैली के समान होते हैं । जैसे-मूत्राशय, शुक्राशय आमाशय, गर्भाशय । कुछ अंग नली के सदृश होते हैं । जैसे-रक्त की नलियां पाचक रसों की नलियां, शुक्र की नलियां, मूत्र की नलियां रा० नि० व० १८ । [ ३ ] उपसर्जनभूत । हे० च० मानार्थ पु० [ an earth]. भूमि । हिं० पु०, मित्र ।

अङ्गक [ Angaka ]-सं०, [ १ ] Body शरीर[ २ ] अगर Aloe wood ।

अङ्गकर [ Anga kara ]-बं० घारकरेला, किरार । Momordica Dioica, Roxb से० । फा० इं० २ भा० ।

अङ्गगौरवम् [ Anga gouravam ]-सं० क्लीं० शरीर का भारीपन, शरीर गुरुत्व । गा भार बं० । वा० नि० ११ अ० । Heaviness of the body

अङ्गग्रह [ Anga-grahah ]-सं० पु०, गठिया अंगवेदना । वा० नि० १६ अ० । शरीर का दर्द शारीरिक व्यथा शरीर पीड़ा, अकड़ाई, वात रोग । [ Bodily pain ]

अङ्गग्लानि [ Anga glanih ]-सं० स्त्री० देह की जड़ता, देह आलस्य, शरीर का जड़ हो जाना ( Langour ) वा० चि० २२ अ० ।

अङ्गघात [ Anga ghatah ]-सं० पु०, देह में चोट का लगना, अङ्गाघात । Bodily pain से० श० ।

अङ्गच्चय [ Anga-chayah ]-सं०, पु०, पेरी नियम [ Perineum ] गुदा और वृषण का मध्य भाग । [illegible] श० । वै० नि० ।

गात्रतोद, गात्रशूल, शारीरिक वेदना। वै० श० Bodily pain।

[अं]गशोथः ( Angashothah )-सं०, पु० ( Swelling of the body ) कायशोफ, शरीर की सूजन।

[अं]गशोषः ( Anga sheshah )-सं०, पु०, धातुक्षयरोग विशेष, गात्रक्षीणता, देह का सूखना, क्षय।

[अं]गशोषणम् ( Anga-shoshanam )-सं०, क्ली०, अंग की शुष्कता ( रूक्षता ) शरीर का सूखना वा० उ० ३ अ०।

[अं]गस ( Angas )-सं० पक्षी। A kind of bird.

[अं]गसंगम् ( Anga-sangam ) सं०, क्ली०, मैथुन, स्त्रीप्रसङ्ग, (Coition, Copulation)

[अं]गसदनम् ( Anga sadanam ) सं० क्ली० शरीरावसाद, अंग की शिथिलता, अवसन्नता जड़ता। वा० नि० १२ अ०। (Depression)

अंगसाद ( Anga sadah )-सं० पु०, अव सा[द], अवसन्नता। हारा०। (Depression )

अंगसुन्दर ( Anga-sundarah )-सं०, पु०, (१) ( Cassia Tora) चक्रमर्द, चकवड़, हिं०। दादमर्दन-बं०। अम (२) ( Aloe wood ) अगर।

अंगसुप्ति ( Anga-snptih ) सं०, स्त्री०, ( Anæsthesia ) काय स्पर्शाज्ञता, शरीर स्वाप, अंग का सुन्न अथवा जड़ हो जाना। गात्रेर असाड़ता-बं०।

अंगसेनः ( Anga-senah )-सं०, पु०, अग स्तिद्रुम। वाकस गाछ-बं०। रत्ना०।

अंगस्तूरा छाल ( Angastura chhal ) हिं०।

अंगस्तूरा त्वक् ( Angastura tvak ) हिं०

अंगस्तूरा बार्क ( Angustura bark) इं०।

अंगस्तूरा बार्क ( Angustura bark )-इं०

अंगस्तूरा छाल (Angustura Bark)-इं०

अंगस्तूरा छाल ( Ousparim cortex ) -ले०।

अंगस्तूरा छाल—Angastura chhal हिं०, कृष्ण अङ्गस्तूरा पोस्त अंगस्तूरा-हि०। अंगस्तूरीत्वक्—हिं०। कस्पेरीई कार्टेक्स ( Casparice Cortex ) ले०। कस्पेरिया बार्क Ousparia bark, अङ्गस्तूरा बार्क (Angustura bark-इं०। रयूटेसीई अर्थात् नारङ्गी वर्ग N. O. Rutaceæ
(आफीशल official )

उद्भव स्थान—दक्षिणी अमेरिका के उष्ण प्रदेश।

लक्षण—उपरोक्त औषधि कस्पेरिया फ़ेब्रिफ्यूगा Ousparia Febrifuga वृक्ष की छाल है जो औषधि मुख्य प्रयोग में आते ये सपाट, वक्राकार या एक दूसरे पर [...] हुये टुकड़े हैं जो ६ इं० या इससे अधिक लम्बे, $\frac{१}{१२}$ इं० मोटे स्थूल होते हैं।

त्वचा का बाह्यतल चिन्हयुक्त एवं पीताभायुक्त धूसरवर्ण का होता है, यह ऊपरी त्वचा सरलता पूर्वक भिन्न की जा सकती है। और इसके निम्नतल से श्याम धूसरवर्ण का रेज़िन (राल) जैसी वह निकल आती है। भीतरी तल सूक्ष्म धूसर वर्ण का होता है। यह कुल बहुधा परत दार और कठोर होती है और इसको जहां से तोड़ें वहीं से टूट जाती है। टूटा हुआ तल रालयुक्त दृष्टि गोचर होता है। गंध—अप्रिय। स्वाद—तिक्त या उग्र।

**परीक्षा**—कुचला वृक्ष—छाल स्वरूप आकृति में इस उपरोक्त छाल के समान होता है। अतः इस में प्रायः उसका मिश्रण किया जाता है। इसकी एक साधारण परीक्षा यह है कि कुचला वृक्ष के छाल के भीतरी तल पर शोराम्ल [Nitric acid] के लगाने से उसमें मूलीन होने के कारण रक्त वर्ण उत्पन्न हो जाता है। जिससे इसकी ठीक परीक्षा हो सकती है।

**रसायनिक संघटन**—इसमें ये निम्न चार अलकलाइड्स [क्षारीय सत्व] होते हैं, यथा [१] एक तिक्त सत्व "कस्पेरीन (२) गैलेपीन, (३) गैलेपीडीन, (४) कस्पेरीडीन और एक सुगंधित तैल।

असम्मिलन (संयोग विरुद्ध)। -खनिजाम्ल और धात्व लवण।

**गुण**—सुगंधित एवं तिक्त, वल्य और ज्वरघ्न। अधिक परिमाण में उपयोग में लाने से यह आमाशय एवं आंतों में प्रदाह उत्पन्न करता है। यूरुप में इसको कैलम्बा के सदृश क्षुधा वर्धन हेतु अजीर्ण तथा निर्बलता में वरतते हैं। परन्तु इस में उग्रगन्ध प्रभाव के कारण अमेरिका में इसे विषम ज्वर और प्रवाहिका में उपयोग में लाते हैं।

आफिशल योग [Official preparations]

(१) इन्फ्यूज़म् कस्पेरी [Infusum Cuspariae] इन्फ्यूज़न आफ़ कस्पेरिया Infusion of Cusparia]-अं० ना०। अंगस्तूरा फांट हि०। खिसांदहे अंगस्तूरा ति० ना०।

**निर्माण-विधि**—कस्पेरिया बार्क का चूर्ण एक आउंस खौलता हुआ परिस्रुत जल एक पाइण्ट, १५ मिनट तक भिगोकर छान लेवें।

मात्रा—१ से २ फ्लुइड आउंस (२८.४ से ५६.८ क्यु० से०)।

(२) लाइकार कस्पेरी कन्सेण्ट्रेटस [Liquor Cuspariae Concentratus]-ले०। कन्सेण्ट्रेटेड सोल्युशन आफ़ कस्पेरिया [Concentrated Solution of Cusparia]-अं०। अंगस्तूरा घन मद्य-हि०। सा-इल अंगस्तूरा गलीज़ ति० ना०।

**निर्माणविधि**—कस्पेरिया बार्क का ४० नं० का चूर्ण १० आउंस, अलकुहाल (२०%) २५ फ्लुइड आउंस या आवश्यकतानुसार। कस्पेरिया को ४ फ्लुइड आउंस अलकुहाल से तर करके पर्कोलेटर में जमा देवें और तीन दिन तक पृथक रख दें। पुनः अवशिष्ट अलकुहाल को १० बराबर भागों में विभाजित करके १२-१२ घण्टे के अन्तर से एक-एक भाग अलकुहाल डाल कर इसे पर्कोलेट कर लेवें, यहाँ तक कि एक पाइण्ट द्रव प्राप्त हो जाये।

माशा—आधे से १ फ्लुइड ड्राम (१.८ से ३.६ क्युo सेo)।

## परीक्षित प्रयोग।

(१) टिङ्क्चूरा कस्पेरीई आधा फ्लुo ड्राo
टिङ्क्चूरा फेल्लिसाई ५ बूंद (मिनिम)
सोडियाई बाइ कार्ब १५ ग्रेन
इन्फ्युज़म रीहाई आधा आउंस पर्यन्त
ऐसी एक एक मात्रा औषध दिन में ३ बार देवे। एटोनिक डिस्पेप्सिया (आमाशयिक शिथिलता जन्य अजीर्ण) में लाभजनक है।
(२) टिङ्क्चूरा आरन्शियाई ३० मिनिम
स्पिरिटस एमोनिया एरोमैटिक १५ मिनिम
सिरपस ज़िञ्जिबेरिस ३० मिनिम
इन्फ्युज़म् कस्पेरीई १ आउंस पर्यन्त
ऐसी १ १ मात्रा औषधि दिन में तीन बार देवें। पथ्य (टानिक) है।

**अंगहर्ष** (Anga harshah)-सं०, पु०, (Horripilation) रोमहर्ष, रोंगटे खड़े होना। वा० नि० ३ अ०।

**अंगहार** (Anga-harah)-सं० पु०, अंग चालन, अंग विक्षेप। (Spasm)

**अंगहीन** (Anga hinah)-सं०, त्रि०, अंग रहित, विकलांग, जैसे कामादि (काम प्रभृति)।

**अंगाकर** (Anga-kar.)-हिं०, खारकरेला, किंदार, Momordica Dioica, Roxb, -ले०। फा० इं० २ भा०।

**अंगार** (Angarah)-सं० पु० (१) (Fire-brand or embors) अंगार, अंगरा, निधूम अग्निपिंड, यथा-"धूमतः काष्ठसम्भूताः ऽङ्गाराः।" वा० सू० ६ अ० अरुणः। (२) अंगार पूर्णपात्र वह वर्तन जिसमें अंगा रखा हुआ हो। हे० मा०। (३) कुरण्टक वृक्ष। कांटी विशेष, पीली कटसरैया, पीतझिंटी, अम्लान वृक्ष। रत्मा०। Yellow amaranth (Musk melon) इं० हैं० गा०।

**अंगारकः** (Angarakah)-सं० पु०, (१) (Embers) अंगारा, अंगार (२) कुरण्टक हिं०। कांटी जाति-वं०, (Yellow or white amaranth) मे० कचतुष्क। (३)(Wedelia calendulacea) भृंगराज। भंगरा, भंगरैया। रा० नि० व० ४। मा० पू० १ भा० गु० व०। (४) (Barleria Prionitis, Linn) कटसरैया (पात)। (५) कोयला (Coal)।

**अंगारक तैलम्** (Angarak tailam) सं० क्ली०।

**अंगारक मणि** (angarak manih)-सं० पु०, प्रवाल, मूंगा-हिं०। कोरल (Coral)-इं० रा० नि० व० १३।

**अंगार कर्कटी** (Angar karkati)-सं० स्त्री० (Balls or thick cakes of bread baked on coals) अंगार की रोटी अर्थात् लिट्टी, बाटी-हिं०। वाटिका-सं०, ... प्रस्तुत विधि-गोहूं अथवा चना प्रभृति के आटे को जल के साथ संयोग करके कठोर पश्चात् उसमें से थोड़ा २ लेकर चपटी अथवा गोल वटी के आकार की बाटी बनावें, पुनः उन्हें धूम रहित अग्नि के अंगार पर शनैः

शनैः पकावें। बस यही अंगार ककड़ी है। गुण-यह हृदयी, शुक्रल, लघु दीपनी, कफका रक, मलकारक तथा पीनस श्वास और कास को जीतने वाली है। वैद्य० नि०, भा०।

अंगार की वटी हिं० } अंगार कर्कटी
अंगार की लिट्टी हिं० } स०।

अंगारह ( Angarah )-उ०, सांसर्गिक कृमि। देखो-अंथ्राक्स ( Anthrax ) इं०।

अंगारहका टीका ( Angarah ka tika ) उ०, सांसर्गिक कृमिघ्न सीरम। देखो-एण्ट अंथ्राक्स सीरम स्क्लेवास (Anti Anthrax Serum Sclavos )-इं०।

अंगार कुष्टका ( Angar-kushthaka ) स०, स्त्री०, हिलावली। हिंगोट, हिंगावली हिं०। ( Ingua )

अंगार धानिका ( angar dhanika )-स० स्त्री०, अंगार धारण पात्र, अंगार रखने का बर्तन, बोरसी-हिं०, सँझाल-बं०।

अंगार धूप ( angar dhupah )-स० पु० ( Incense, aromatic vapour ) अंगार पर किसी औषधि को डालनेसे जो धूम निकलता है उसे "अंगार धूप" कहते हैं।

अंगार परिपाचितम् ( angar-paripachitam )-स० क्लीo, शूलादि पक्वमांस, और शाकों आदि परे पकाया हुआ मांस, Roasted food. नि० अंगार पक, अंगारा पेर पकाया हुआ।

अंगारपर्णी ( angar-parni )-स०, स्त्री०, Clerodendron Serratum भार्गी, भारंगी बामन हाटी-बं०। रा० स्वा० स०।

अंगार ( का ) पुष्प ( angar ak pushpah )-स० पु० ओषपुष्पम। जियापुता-हिं०। इंगुदी-बं०। Ingua। रा० र० हिंगु, भा०, गौरी।

अंगारपूरिका [ angar purika ]-सं० स्त्री० 'रोटक' रोटी। रुटी बं०। Bread।

अंगार मञ्जरी [ angar manjari } सं०,
अंगार मञ्जी ( angar manji } स्त्री०, करञ्ज

विशेष a species of Bonduc or Bonducella। रा० र०। महा करञ्ज हिं०। डहर करञ्ज बं०। रा० नि० व० ६।

अंगारमणि [ angar manih ] स० पु० [ Coral ] प्रवाल।

अंगारवर्णी [ angar varni ]-स०, स्त्री० 'Clerodendron Serratum' भार्गी, भारंगी। बामन हाटी बं०।

अंगारवल्लरी (angar vallari)-स०, स्त्री०, करञ्ज विशेष ( Ovieda verticalata ) भाषा में नाटा करञ्ज कहते हैं।

अंगारवल्ली ( angar-valli )-स० स्त्री० (Cæsalpinia Bonducella, Fleming) महाकरञ्ज, नाटाकरञ्ज। ( २ ) Clerodendron serratum भार्गी। वा० सू० १५ अ०। सुरसादि। ( ३ ) ( Ocimum album ) तुलसी। भा० पू० १ भ०। ( ४ ) abrus precatorius गुञ्जा घूँघची हिं०। कुँच-बं०।

से अंगुलियों की रक्षा दांतों से हो जाती है। इसीसे इसका नाम अंगुली त्राण यन्त्र है। वा० सू० स्था० ।

अंगुली ( Anguli )-सं० स्त्री० (१) गज कर्णिका Heliotropium indicum, Linn हाथीशुण्डी मे० स त्रिक (२) A finger अं गुली। अंगुलियों की अस्थियां।

अंगुल्यस्थि ( Angulyasthi )-सं० स्त्री०, अंगुलीपर्व, पर्व, पोर्व। Phalanx

अङ्गुश्त [ Angusht ] انگشت फा० । अंगुली, अंगुठा हिं० । एक माप जो लगभग ६ इंच के बराबर होता है। फिङ्गर Finger ई०।

अङ्गुस्तकोचक ( Angusht-koochak ) انگشت کوچک फा० । कनिष्ठा, सं० । कानी अंगुली, छोटी अंगुली छगुनी हिं० । लिटल फिंगर Little finger-इं०।

अश्तङ्गु गन्दह् ( Angusht-gandah ) फा० । हींग हिं० । अंगोज़ह् फा० । बिस्तीत अ० हिंगुः, रामठम् सं० । हिंग म Assafoetida इ० मो० श०।

अङ्गुस्तदराज़ [ Angusht-daraz ] انگشت دراز फा० । पूर्वांगुरुव, मध्यमा, बीच की अंगुली, लम्बी अंगुली हिं० । मिडल फिंगर MiddleFinger इं०।

अङ्गुश्तदुस्नाम ( Angusht-dushnam ) انگشت دشنام फा० । अङ्गुस्त सद्दाबह् انگشت سبابه फा० । तर्जनी, प्रदेशिनी, अंगूठे के पास वाली अंगुली । फोरफिंगर Fore Finger इं०।

अङ्गुश्तवर्ग ( Angusht—barg )-शीo बधूकर, घृष्यमेद।

अङ्गुश्तबुजुर्ग ( Angusht-buzurg) انگشت بزرگ फा० । अङ्गुश्तनर انگشت نر फा० । अङ्गुष्ठा, अंगूठा हिं० । थम्ब Thumb इं०।

अङ्गुस्त हल्क़ह् ( Angusht—halkah ) انگشت حلقه फा० । अनामिका अङ्गुठी की अङ्गुली, छगुनी [ कनिष्ठा ] के पास की अङ्गुली-हिं० । रिंग फिंगर Ring finger इं०।

अंगुष ( Angushah )-सं० पु०, (१) नकुल नेवला । Mongoose ( Viverra mungo ) (२) [ An arrow ] बाण, तीर।

अंगुष्ठ ( Angushthah )-सं०, पु०, वृद्धां गुली, अंगूठा Thumb or great toe इं० अंगुश्त बुज़ुर्ग० फ़ा० । पांचों अंगुलियों में से सबसे मोटी अंगुली। रा० नि० व० १८। ३।

अंगुष्ठाना (Angushthana )-सं०, स्त्री० अंगुष्ठ । अंगुलत्राणक, अंगुस्ताना।

अंगुष्ठ० [ Angushtha ] } [ हिं०, पु०, the
अंगूठा [ Angutha ] } Thumb अंगुष्ठ

अङ्गु [ Angu ]-अ० प० सू० अङ्गन। मे० मो०

अङ्गूर [ Angur ]-हिं० फा० इ०, द्राक्ष, दाख हिं० । अंगूर, द्राक्ष-इ० । संस्कृत पर्याय-कृष्ण चारुफला [ अ ] रसा [ शब्दर ] मृद्वीका गोस्तनी, स्वाद्वी, मधुरसा [ अ ], बहुरस [ शब्दमा० ], प्रियाला, तापसप्रिया, गुच्छ फला, रसाला, अमृतफला, ... ہ हारा, प्राणा, फलोत्तमा और ... ملب द्राक्षा, आंगूर-सं० । इनब عنب अ० । ओज़ुम-तुर० । बादरिस । Vitis Vinifera, Linn, [ Fruits Grapes ]-ले० । ग्रेप वाइन Grape-vine

शर्बत निर्माण विधि—ताजा द्राक्षा स्वरस १ सेर, जल १॥ सेर शुद्ध स्वच्छ शर्करा २ सेर। सर्व प्रथम शर्करा को जल में डाल कर अग्नि पर रखकर घोलें, पुनः अंगूर स्वरस मिलावें। तत्पश्चात् सम्पूर्ण द्रव का मधुर अग्नि द्वारा यहां तक पकावें कि वह $\frac{२}{३}$ रह जावे। मात्रा—आधा से १ फ्लुइड आउंस (२४ घंटे में ५-६ बार)

डाइमांक—अपक्व अंगूर स्वरस को अरबी में हुस्रम (حصرم) फारसी में गूरह (غوره) अं० मे० वरजूस (Verjuice) तथा रूमी में अग्रेस्टो (Agresto) कहते हैं। यह अपक्व इटलीमें कंठरोगों में व्यवहृत होता है। वसंत ऋतुमें अंगूर की शाखाओं को काटनेसे उनमें से अधिकता के साथ रस निकलता है जो कि त्वचा रोगों में व्यवहार में आता है और यह अब भी यूरप में चक्षु प्रदाह के लिये एक प्रसिद्ध औषधि है।

इसका पत्ता संकोचक है, तथा अतिसार में उपयोग किया जाता है।

मुकर्जी—किशमिश शीतल तथा मृदुभेदक ख्याल किया जाता है और खांसी, प्रतिश्याय तथा पांडुरोग में व्यवहार में आता है।

अंगूर की शकर (Angur ki shakar) हिं०, द्राक्षौज, द्राक्षा खंड, दाख की शर्करा Dextrore।

अंगूरे काबुली (Anguro-kabuli) انگور کابلی फा०, किशमिश काबुली किशमिश। Raisin।

अंगूरे कौली (Angur-kauli)
अंगूरे खिरस (Angur-khiras) (انگور خرس) रीछ द्राक्ष। यूवी अर्साई फालिया Uvao Ursi folia-ले०। ए० मे० मे०।

अंगूरे खुश्क (Anguro khushk) انگور خشک फा०, मुनक्का, सूखे अंगूर, किशमिश। Raisins (Uvae)।

अंगूरे रूबाह (Anguro rubah) انگور روباه फा० मको, काला मको, क़ाकमाची-हिं०। को विदार, कृष्णकाकमाची-सं०। Solanum Nigrum, Bl not Linn ले० फा० इं०।

अंगूरे रूबाहे सुर्ख [Angure-rubāhe surkha]-फा० कोविदार। रक्तकोविदार सं०। मको, रक्त [लाल] मको पं०। हिं०। Solanum Rubrum, Mill।

अंगूरे रूबाहे सियाह [Anguro-rubahe siyah] फा० انگور روباه سیاه। काला मको हिं०। Solanum nigrum, Bl not Linn।

अंगूरेशिगाल (Angur shighal)-फा० انگور شغال मको - Dulcamara ले०। Bittersweet इं०।

अंगूरेशिफा (Angur shifa)-फा० انگور شفا मको। हिं०। Dulcamara ले०।

अंगूरेसग (Angur sag)-फा० انگور سگ Jacquins nightshade। इं० हि०

अंगूरीशकर (Anguri shakar) शकर انگوری شکر द्राक्षौज, द्राक्षखण्ड। Dextrose। अंगूरकी शर्करा।

अंगोरम [ Angoram]-कोंपल नवपल्लव, Bud।

अंगोन [ Angoun ]-पर, कली। Bud।

अन्गेण्टम् [ Unguentum ]-लै०, [ए० व० ], अन्गेण्टा [ Unguenta ]। ऑइंटमेण्ट [ Ointmont ]-इं०[ ए० व० ], ऑइंटमेण्ट्स [ Ointmonts ] [ब० व० ]। मलहम, अनुलेप-हिं० । मर्हम [ ए० व० ), मराहम 'ब० व०' अ०,-फा०।

अन्गेण्टम अर्थात् मलहम एक या अनेक औषधों को किसी प्रकार की वसा या तैल प्रभृति में मिलाकर निर्मित किया हुआ एक अर्ध तरल या मृदु यौगिक होता है। जो केवल बाह्यरूप से उपयोग में लाया जाता है। मलहम प्रस्तुतिकरण में निम्नांकित वसामय तैलीय पदार्थ बेसिस ( मुख्य अवयव ) रूप से अलग से अथवा एक दो मिलकर उपयोग में आते हैं, यथा—( १ ) विशुद्ध भेड़ की वसा ( २ ) शूकर वसा, ( ३ ) शूकर की लाबान युक्त वसा, ( ४ ) ह्वेल मत्स्य के शिर की वसा ( ५ ) भेड़ ऊर्णवसा, ( ६ ) मोम, ( ७ ) जैतून तैल, ( ८ ) बादाम तैल, और ( ९ ) पैराफीन। सूचना—उष्ण देशों में जहां उष्मा धिक्य के कारण मलहमें अत्यन्त मृदु हो जाते हैं वहां पर साधारण बेसिस की स्थान में हार्ड पैराफिन ( वसाकर कठोर की हुई ) शूकर वसा, विशुद्ध भेड़ की वसा। और श्वेत या पात मोम उपयोग में ला सकते हैं।

अंघ्राल्जी ( Anghralgi )—स०, स्त्री० अग्न्यालसी रोग।

अंघ्रि ( Anghrih )-सं०, पु० ( Root ) वृक्ष मूल, जड़। रा० नि० व० २। अम। पाद। श० नि० व० १८।

अंघ्रिग्रन्थिकम् (Anghri-granthikam) सं० क्ली० । पिप्पलीमूल। Piper root।

अंघ्रि जिह्विक ( Anghri jihvikah ) सं०, पु० दमनक वृक्ष।

अंघ्रि नामक ( नामन् ) ( Anghrinamakah )-सं०, पु०, दमनक वृक्ष, रा० नि० व० ३। अम०।

अंघ्रिपः ( Anghripah ) सं० पु० वृक्ष। रा० नि० व० २। हला०।

अंघ्रिपर्णिका (Anghri parnika) सं०,

अंघ्रिपर्णी ( Anghri parni ) सं०, स्त्री० पृश्निपर्णी। चाकुलिया बं०। भा० पू० १ भ०।

अंघ्रिवला ( Anghri bala ) सं०, स्त्री० पृश्निपर्णी।

अंघ्रिवल्लि ( का )सं०, स्त्री० } पृश्निपर्णी।
अंघ्रिवल्ली ( सं०, स्त्री० } चाकुलिया

बं०। प्र० टी० र०। Uraria Lagopoides,

अंघ्रिष ( Anghri shah ) सं०, नाम का खास रोग। देखो-व्याघ्रपा।

अंघ्रिसन्धि (Anghri

अंघ्रिस्कन्ध Anghri

अंघ्रग

M

**अंगोरम** [ Angoram]-कोंपल, नवपल्लव, Bud।

**अंगोन** [ Angoun ]-पर, कली। Bud।

**अंग्वेणटम्** [ Unguentum ]-लेo [ एo वo ], अंग्वेण्टा [ Unguenta ]। ऑइंटमेण्ट [ Ointment ]-इंo [ एo वo ]; ऑइंटमेण्टस [ Ointments ] [ बo वo ]। मलहम, अनुलेप-हिo। मर्हम ( एo वo ), मराहम बo वo अo,-फाo।

अंग्वेण्टम अर्थात् मलहम एक या अनेक औषधों को किसी प्रकार की वसा या तैल प्रभृति में मिलाकर निर्मित किया हुआ एक अर्ध तरल या मृदु यौगिक होता है। जो केवल बाह्यरूप से उपयोग में लाया जाता है। मलहम प्रस्तुतिकरण में निम्नांकित वसामय तैलीय पदार्थ वेसिस ( मुख्य अवयव ) रूप से अकेले अथवा एक दो मिलकर उपयोग में आते हैं, यथा—( १ ) विशुद्ध भेड़ की वसा ( २ ) शूकर वसा, ( ३ ) शूकर की लोबान युक्त वसा, ( ४ ) ह्वेल मत्स्य के शिर की वसा ( ५ ) भेड़ ऊर्णवसा, ( ६ ) मोम, ( ७ ) जैतून तैल, ( ८ ) बादाम तैल, और ( ९ ) पैराफीन। सूचना—उष्ण देशों में जहां उष्मा धिक्य के कारण मलहमें अत्यन्त मृदु हो जाते हैं वहां पर साधारण वेसिस की स्थान में हाइड्रस लार्ड ( बनाकर कठोर की हुई ) शूकर वसा, विशुद्ध भेड़ की वसा। और श्वेत या पीत मोम उपयोग में ला सकते हैं।

**अंघ्रालजी** ( Anghralgi )—सं०, स्त्री० अपभांकाशी रोग।

**अंघ्रि** ( Anghrih )-सं०, पु० ( Root ) द्रुम मूल, जड़। रा० नि० व० २। अम। पाद। पा० नि० व० १८।

**अंघ्रि ग्रन्थिकम्** (Anghri granthikam) सं० क्ली०। पिप्पलीमूल। Piper root।

**अंघ्रि जिह्विकः** ( Anghri jihvikah सं०, पु० दमनक वृक्ष।

**अंघ्रि नामकः ( नामन् )** ( Anghrinamakah )-सं०, पु०, दमनक वृक्ष, रा० नि० व० १०। अम०।

**अंघ्रिपः** ( Anghripah ) सं० पु० वृक्ष। रा० नि० व० २। हला०।

**अंघ्रिपर्णिका** (Anghri parnika) सं०,

**अंघ्रिपर्णी** ( Anghri parni ) सं०, पृश्निपर्णी। चाकुलिया बं०। भा० पू० १ भ०।

**अंघ्रिबला** ( Anghri bala ) सं०, पृश्निपर्णी।

**अंघ्रिवल्लि**. ( का ) सं०, स्त्री० } पृश्निपर्णी।
**अंघ्रिवल्ली** ( सं० स्त्री० } चाकुलिया।

पं०। म० टी० र०। Uraria Lagopoides.

**अंघ्रिषः** ( Anghri shah ) सं०, पाम का क्षुद्र रोग। देखो-अघ्रुषः।

**अंघ्रिसन्धि** (Anghri sandhih
**अंघ्रिस्कन्ध** Anghri skandhah } गट्टा
**अंघ्र्यः** ( Anghryah )
Malleolus इं० वo।

( अपूर्ण )

